हिन्दी अनुसंधान ग्रन्थमाला—२

# अक्षय रस

[ गुजरात के महान् संतकवि अखा की हिन्दी—वाणी ]

सम्पादक
कुँवर चन्द्रप्रकाश सिंह
आचार्य तथा अध्यक्ष,
हिन्दी विभाग
महाराजा सयाजीराव विश्वविद्यालय, बड़ौदा ।



महाराजा सयाजीराव विश्वविद्यालय, बड़ौदा ।

प्रकाशक—
हिन्दी विभाग,
महाराजा सयाजीराव विश्वविद्यालय,
बड़ौदा।

प्रथम संस्करण सन १९६२ ई०
प्रति संख्या ५००
मूल्य पंद्रह रुपया

प्राप्ति स्थान
युनिवर्सिटी पुस्तक विक्रय विभाग
महाराजा सयाजीराव युनिवर्सिटी प्रेस
राजमहल दरवाजे के पास राजमहल रोड
बड़ौदा।

---

श्री व्यवस्थापक गंगा फाइन आर्ट प्रेस २६ माडल हाउस लखनऊ, ने
पृष्ठ १-२७६ और भूमिका पृ १ से ८० तक श्री अरविंद म पालेकर
जागृति प्रि. प्रेस रावपुरा बड़ौदा ने युनिवर्सिटी प्रेसकी ओरसे
मुद्रित किया। प्रकाशक: कुँवर चंद्रप्रकाश सिंह, आचार्य एवं
अध्यक्ष हिन्दी विभाग, महाराजा सयाजीराव विश्वविद्यालय,
बड़ौदा।

# विषय सूची

# निवेदन

कई शताब्दियों के पूर्ण विस्मरण के पश्चात् अखा को हिन्दी के संत कवियों के बीच प्रतिष्ठित करते हुए मुझे अपार हर्ष का अनुभव हो रहा है। अखा गुजराती काव्य के अन्यतम आधार हैं, वे गुजरात के सशक्त रसस्रोत माने जाते हैं। गुजरात में उनकी रचना विद्वज्जन एवं जनसाधारण दोनों में समानरूप से समादृत है। गुजरात में अखाजी की रचनाओं की असाधारण लोकप्रियता का सबसे बड़ा प्रमाण यह है कि जब हिन्दी प्रदेश में अखा की हिन्दी रचनाओं के अस्तित्व की चेतना भी किसी को नहीं थी, उन दिनों भी गुजरात में उनकी ये रचनायें बड़े चाव और मनोयोग के साथ पढ़ी और सुनी जाती थीं। अखा की वाणी के गुजराती ग्रन्थों में उनकी कई हिंदी रचनाओं का संग्रह मिलता है। उनसे सहारा मुझे उनकी हिंदी रचनाओं के अन्वेषण, संकलन और संपादन की प्रेरणा मिली। अखा के निम्नलिखित हिंदी ग्रंथ उनके गुजराती के 'अखानी वाणी' संग्रह से लिये गये हैं।—

१ ब्रह्मलीला।
२ अखाजी के पद।
३ संतप्रिया (पचीसी प्रकरण)

इसके अतिरिक्त निम्नलिखित पाँच ग्रंथ 'अप्रसिद्ध अक्षयवाणी अर्थात् 'अखाकृत काव्यो भाग १' से लिए गए हैं। इस ग्रंथ का संग्रह कहानवा के आश्रम के श्री मगनरामजी महाराज ने किया है और इसके टीकाकार तथा संशोधक प्रसिद्ध संत श्री सागर महाराज हैं—

१ एकलक्ष रमणी।
२ कुंडलिया।
३ ककरी।
४ झूलना।
५ भजन।

इन ग्रंथों की हस्तलिखित प्रतियाँ मुझे प्राप्त नहीं हो पाई हैं इसलिए उनमें पाठभेद नहीं दिये जा सके। [illegible] लिपि के दोषों के कारण जो शब्द या अक्षर अशुद्ध अथवा सार्थक नहीं प्रतीत हुए, उनमें कहीं-कहीं सुधार अवश्य किया गया है।

३ गुजरात विद्यासभा संचित प्रति —(गु. वि.)
४ सागर महाराज की हस्तप्रति —(सा)
५. अखाजी साखियां —(अ)

इस संग्रह में अखाजी का 'संतप्रिया' नाम का एक महत्वपूर्ण हिंदी ग्रंथ भी संकलित है। यह ग्रंथ 'अखाजीनी वाणी' नाम से गुजराती समाज में प्रकाशित है किन्तु मुझे 'संतप्रिया' की एक पुरानी प्रति फार्बस लायब्रेरी में मिली जिसको देखते हुए 'अखानी वाणी' में संकलित 'संतप्रिया' अपूर्ण है। 'अखानी वाणी' में प्रकाशित 'संतप्रिया' में केवल 'सर्वांगी प्रकरण' के १०७ छंद हैं, फार्बस वाली प्रति में कुल मिलाकर ११८ छंद हैं। इसका कारण यह है कि इसमें 'सर्वांगी प्रकरण' के अतिरिक्त दूसरा 'अन्वय व्यतिरेक प्रकरण' भी है। 'संतप्रिया' का 'अन्वय व्यतिरेक प्रकरण' प्रस्तुत ग्रंथ में पहले-पहल प्रकाशित हो रहा है। फार्बस वाली प्रति को आधार बनाकर मैंने इस ग्रंथ में संकलित 'संतप्रिया' के १०८ छंदों तक 'अखानी वाणी' से मिलाकर पाठभेद दिये हैं। जिस समय इस संग्रह का 'संतप्रिया' वाला भाग छप चुका था उन्हीं दिनों बड़ौदा विश्वविद्यालय के गुजराती विभाग के विद्वान् प्राध्यापक डॉ. योगीन्द्र जयचन्द्र त्रिपाठी की 'संतप्रिया' की एक ऐसी प्रति भी प्राप्त हुई जिसमें सर्वांगी प्रकरण के साथ 'अन्वय व्यतिरेक' प्रकरण भी है। डॉ. त्रिपाठी की 'संतप्रिया' की प्रति में कुल ११५ छंद हैं पहला 'सर्वांगी प्रकरण' १०६ छंदों तक चलता है और दूसरे 'अन्वय व्यतिरेक प्रकरण' में कुल ११ छंद हैं। यह छंद संख्या १०७ से आरम्भ होकर ११५ पर समाप्त होता है। यह प्रति बम्बई की फार्बस लायब्रेरी वाली प्रति की अपेक्षा अधिक अच्छी हालत में है, लिपि भी साफ और सुन्दर है। 'संतप्रिया' छप जाने के पश्चात् डॉ. त्रिपाठी की यह प्रति देखने को मिली इसलिए पाठभेद की दृष्टि से उसका उपयोग नहीं किया जा सका। अगले संस्करण में इस सामग्री का समुचित उपयोग अवश्य किया जायगा। जहाँ तक मेरी जानकारी है [illegible]' नाम का अखाजी का हिंदी ग्रंथ भी इस संग्रह में पहले-पहल प्रकाशित हो रहा है। साधन एवं समय की सीमाओं के कारण अखाजी के संबंध में हमारा काम बहुत-कुछ वैसा ही प्रारम्भिक माना जा सकता है जैसा हमारे पुण्यश्लोक गुरुदेव आचार्य श्यामसुंदरदास जी ने कबीर ग्रंथावली को प्रकाशित करके कबीर के संबंध में किया था। जिस प्रकार 'कबीर ग्रंथावली' ने कबीर के अध्ययन के अनेकानेक मार्ग उद्घाटित

किये उसी प्रकार मुझे विश्वास है अखा की कृतियों का यह हिंदी संग्रह भी
शोधकर्ताओं और अध्येताओं के लिए गंभीर अध्ययन की पुष्कल सामग्री प्रस्तुत
करेगा। मैंने अपनी पुस्तक की प्रस्तावना में अखा के अध्ययन की महत्त्वपूर्ण
समस्याओं का विवरण दिया है। अखा की वाणी का यह संग्रह हिंदी साहित्य
की श्रीवृद्धि करेगा, इसमें कोई संदेह नहीं।

मैं गुजराती के उन श्रेष्ठ विद्वानों का हृदय से आभार स्वीकार करता
हूँ जिनके ग्रंथों को पढ़कर मैंने अखा के महत्त्व की झलक पायी है। इनमें सर्व
म मैं गुजरात के यशस्वी एवं सौम्यशील कवि श्री उमाशंकर जोशी जी का
हृदय से आभार मानता हूँ। हमारे मित्र डा. योगीन्द्र जयनाथ त्रिपाठी जी
ने अपनी सब सामग्री सुलभ बनाकर जिस सुखभाव और सौहार्द से मेरी
समय समय पर सहायता की है उसके प्रति शब्दों द्वारा कृतज्ञता-ज्ञापन
करने में मैं समर्थ नहीं। अखा के साहित्य के मर्म को समझने के लिए मैंने
गुजराती के जिन विद्वानों की कृतियों का स्वाध्याय किया है, उन सब का भी
मैं हृदय से आभारी हूँ। मैंने प्रस्तावना में उनके नामों का यथास्थान उल्लेख
किया है।

अंत में अपने सहयोगी डा. मदनगोपाल गुप्त के प्रति आभार प्रकट करना
भी अपना परम कर्तव्य समझता हूँ। यदि मेली से लगाकर अंतिम प्रूफ तक
के संशोधन में उन्होंने दिनरात श्रम न किया होता तो इस ग्रन्थ के मुद्रित
होकर प्रकाश में आने में अभी कम से कम एक वर्ष और लग जाता। मैं अपने
उन सब बंधुओं और सहयोगियों का भी हृदय से आभारी हूँ जिन्होंने इस
कार्य में मेरी छोटी-बड़ी सभी प्रकार की सहायता की और यथावसर हार्दिक
सहयोग किया।

हमारी शोधयोजना की सफलता हमारे उपकुलपति डा. ज्योतीन्द्र मेहता
तथा उपकुलपति डॉ॰ मधुरभाई पटेल के उदार सहयोग और संरक्षण
पर अवलंबित रही है। मैं उनका हृदयसे आभारी हूँ।

—कुँवर चंद्रप्रकाश सिंह

# प्रस्तावना

## ( १ )

व्यापारिक दृष्टिकोण से देखने पर हमें गुजरात के लिए सत्रहवीं शताब्दी ऊपर से समृद्धि का युग[1] जान पड़ती है। इसमें संदेह नहीं कि सूरत और अहमदाबाद जैसे व्यापारिक केन्द्रों में धन-धान्य का बाहुल्य था। विदेशी पर्यटकों एवं भारतीय इतिहासकारों ने इन नगरों की व्यापारिक समृद्धि की भूरि भूरि प्रशंसा की है।

परंतु सांस्कृतिक दृष्टि से देखने पर हमें स्पष्ट दिखाई पड़ता है कि भारत के अन्यान्य प्रदेशों के समान ही गुजरात का भी दिवाला निकल चुका था।[2] जिस भौतिक उन्नति के आभास से इतिहासकार गुजरात के लिए सत्रहवीं शताब्दी को शांति का युग मानते हैं, उसकी जड़ें खोखली थीं और उनमें दीमक लग चुकी थी। उपर्युक्त तथाकथित समृद्धि के कारण समाज में एक जड़ता, अलस असमर्थता तथा नैतिक एवं सांस्कृतिक दरिद्रता छाती जा रही थी। समाज की विपन्नता, शून्यता एवं व्यथा पर इतिहासकार की दृष्टि नहीं पड़ी। जीवन में व्याप्त संदेह, भय, क्षोभ, विषाद और निर्वेद की अवस्था पर अंतर्द्रष्टा संतों ने ही विचार किया, इतिहासकारों ने नहीं।

---

1 As a province of the Mogal Empire it (Gujrat) settled existence and grew prosperous once again. The people succeeded in confining political influences to limited spheres, and stiffened social barriers so as to secure contentment and happiness within narrow grooves ( page 173, Gujrat and its literature by K. M. Munshi )

2 During this period men were being driven into progressively narrowing communities social barriers were stiffened, the individual was sacrificed to the group, untouchability came into existence K. M. Munshi—Gujrat and its literature page 147

किये। इसी प्रकार मुझे विश्वास है अखा की कृतियों का यह हिंदी संग्रह भी शोधकर्ताओं और अध्येताओं के लिए गंभीर अध्ययन की पुष्कल सामग्री प्रस्तुत करेगा। मैंने अस्सी पृष्ठों की प्रस्तावना में अखा के अध्ययन की महत्त्वपूर्ण समस्याओं का विवेचन किया है। अखा की वाणी का यह संग्रह हिंदी साहित्य की श्रीवृद्धि करेगा, इसमें कोई संदेह नहीं।

मैं गुजराती के उन अनेक विद्वानों का हृदय से आभार स्वीकार करता हूँ जिनके ग्रंथों को पढ़कर मैंने अखा के महत्त्व की झलक पायी है। इनमें सर्व प्र थम मैं गुजरात के यशस्वी एवं सौम्यशील कवि श्री उमाशंकर जोशी का हृदय से आभार मानता हूँ। हमारे मित्र डॉ. योगेन्द्र [illegible] त्रिपाठी जी ने अपनी सब सामग्री सुलभ बनाकर जिस मुक्तभाव और औदार्य से मेरी समय समय पर सहायता की है उसके प्रति शब्दों द्वारा कृतज्ञता ज्ञापन करने में मैं समर्थ नहीं। अखा के साहित्य के मर्म को समझने के लिए मैंने गुजराती के जिन विद्वानों की कृतियों का स्वाध्याय किया है, उन सब का भी मैं हृदय से आभारी हूँ। मैंने प्रस्तावना में उनके नामों का यथास्थान उल्लेख किया है।

अन्त में अपने सहयोगी डॉ. मदनगोपाल गुप्त के प्रति आभार प्रकट करना भी अपना परम कर्तव्य समझता हूँ। यदि प्रेस से लेकर अंतिम प्रूफ तक के संशोधन में उन्होंने दिनरात श्रम न किया होता तो इस ग्रन्थ के मुद्रित होकर प्रकाश में आने में अभी कम से कम एक वर्ष और लग जाता। मैं अपने उन सब बंधुओं और सहयोगियों का भी हृदय से आभारी हूँ, जिन्होंने इस कार्य में मेरी छोटी-बड़ी सभी प्रकार की सहायता की और यथावसर हार्दिक सहयोग किया।

हमारी शोधयोजना की सफलता हमारे उपकुलपति डॉ. ज्योतीन्द्र मेहता तथा प्र. उपकुलपति डा० मधुभाई पटेल के उदार सहयोग और संरक्षण पर अवलम्बित रही है। मैं उनका हृदयसे आभारी हूँ।

—कुँवर चंद्रप्रकाश सिंह

# प्रस्तावना

## ( १ )

व्यापारिक दृष्टिकोण से देखने पर हमें गुजरात के लिए सत्रहवीं शताब्दी स्वर्ण से समृद्धि का युग[1] जान पड़ती है। इसमें संदेह नहीं कि सूरत और अहमदाबाद जैसे व्यापारिक केन्द्रों में धन-धान्य का बाहुल्य था। विदेशी पर्यटकों एवं भारतीय इतिहासकारों ने इन नगरों की व्यापारिक समृद्धि की भूरि भूरि प्रशंसा की है।

परंतु सांस्कृतिक दृष्टि से देखने पर हमें स्पष्ट दिखाई पड़ता है कि भारत के अन्यान्य प्रदेशों के समान ही गुजरात का भी दिवाला निकल चुका था।[2] जिस भौतिक उन्नति के आभास से इतिहासकार गुजरात के लिए सत्रहवीं शताब्दी को शांति का युग मानते हैं, उसकी जड़ें खोखली थीं और उनमें दीमक लग चुकी थी। उपर्युक्त तथाकथित समृद्धि के कारण समाज में एक जड़ता, अलम असमर्थता तथा नैतिक एवं सांस्कृतिक दरिद्रता छाती जा रही थी। समाज की विपन्नता क्षुब्धता एवं व्यथा पर इतिहासकार की दृष्टि नहीं पड़ी। जीवन में व्याप्त संदेह भय, उद्वेग, विषाद और निर्वाण व्याकुलता पर आत्मद्रष्टा संतों ने ही विचार किया, इतिहासकारों ने नहीं।

---

1 As a province of the Mogal Empire it (Gujrat) settled existence and grew prosperous once again. The people succeeded in confining political influences to limited spheres, and stiffened social barriers so as to secure contentment and happiness within narrow grooves ( page 173 Gujrat and its literature by K. M. Munshi )

2 During this period men were being driven into progressively narrowing communities, social barriers were stiffened, the individual was sacrificed to the group, untouchability came into existence K. M. Munshi—Gujrat and its literature page 147

किये उसी प्रकार मुझे विश्वास है अखा की कृतियों का यह हिंदी संग्रह भी शोधकर्ताओं और अध्येताओं के लिए गंभीर अध्ययन की पुष्कल सामग्री प्रस्तुत करेगा। मैंने अस्सी पृष्ठों की प्रस्तावना में अखा के अध्ययन की महत्त्वपूर्ण समस्याओं का विवरण दिया है। अखा की वाणी का यह संग्रह हिंदी साहित्य की श्रीवृद्धि करेगा, इसमें कोई संदेह नहीं।

मैं गुजराती के उन मूर्धन्य विद्वानों का हृदय से आभार स्वीकार करता हूँ जिनके ग्रंथों को पढ़कर मैंने अखा के महत्त्व की समझ पायी है। इनमें सर्वप्रथम मैं गुजरात के यशस्वी एवं लोकप्रिय कवि श्री उमाशंकर जोशी जी का हृदय से आभार मानता हूँ। हमारे मित्र डॉ॰ योगीन्द्र जयनाथ त्रिपाठी जी ने अपनी सब सामग्री सुलभ बनाकर जिस सद्भाव और उदारता से मेरी समय समय पर सहायता की है उसके प्रति शब्दों द्वारा कृतज्ञता ज्ञापन करने में मैं समर्थ नहीं। अखा के साहित्य के मर्म को समझने के लिए मैंने गुजराती के जिन विद्वानों की कृतियों का स्वाध्याय किया है, उन सब का भी मैं हृदय से आभारी हूँ। मैंने प्रस्तावना में उनके नामों का यथास्थान उल्लेख किया है।

अंतमें अपने सहयोगी श्री मदनगोपाल गुप्त के प्रति आभार प्रकट करना भी अपना परम कर्तव्य समझता हूँ। यदि गैली से लेकर अंतिम प्रूफ तक के संशोधन में इन्होंने दिनरात श्रम न किया होता तो इस ग्रन्थ के मुद्रित होकर प्रकाश में आने में कम से कम एक वर्ष और लग जाता। मैं अपने उन सब बंधुओं और सहयोगियों का भी हृदय से आभारी हूँ, जिन्होंने इस कार्य में मेरी छोटी-बड़ी सभी प्रकार की सहायता की और यथावसर हार्दिक सहयोग किया।

हमारी शोधयोजना की सफलता हमारे उपकुलपति डॉ॰ ज्योतीन्द्र मेहता तथा भू. उपकुलपति डॉ॰ चतुरभाई पटेल के सतत सहयोग और संरक्षण पर अवलम्बित रही है। मैं उनका हृदयसे आभारी हूँ।

—कुँवर चंद्रप्रकाश सिंह

# प्रस्तावना

## ( १ )

व्यापारिक दृष्टिकोण से देखने पर हमें गुजरात के लिए सत्रहवीं शताब्दी ऊपर से समृद्धि का युग¹ जान पड़ती है। इसमें संदेह नहीं कि सूरत और अहमदाबाद जैसे व्यापारिक केन्द्रों में धन-धान्य का बाहुल्य था। विदेशी पर्यटकों एवं भारतीय इतिहासकारों ने इन नगरों की व्यापारिक समृद्धि की भूरि भूरि प्रशंसा की है।

परंतु सांस्कृतिक दृष्टि से देखने पर हमें स्पष्ट दिखाई पड़ता है कि भारत के अन्यान्य प्रदेशों के समान ही गुजरात का भी दिवाला निकल चुका था।² जिस भौतिक उन्नति के अभ्यास से इतिहासकार गुजरात के लिए सत्रहवीं शताब्दी को शांति का युग मानते हैं, उसकी जड़ें खोखली थीं और उनमें दीमक लग चुकी थी। उपर्युक्त तथाकथित समृद्धि के कारण समाज में एक कायरता, असम असमर्थता तथा नैतिक एवं सांस्कृतिक दरिद्रता छाती जा रही थी। समाज की विपन्नता क्षुब्धता एवं व्यथा पर इतिहासकार की दृष्टि नहीं पड़ी। जीवन में व्याप्त संदेह भय, उद्वेग, विषाद और निर्बोध अवस्था पर आत्मद्रष्टा संतों ने ही विचार किया, इतिहासकारों ने नहीं।

---

1 As a province of the Mogal Empire it (Gujrat) settled existence and grew prosperous once again. The people succeeded in confining poli tical influences to limited spheres, and stiffened social barriers so as to secure contentment and happiness within narrow grooves ( page 173 Gujrat and its literature by K. M. Munshi )

2 During this period men were being driven into progressively narrowing communities, social barriers were stiffened the individual was sacrificed to the group untouchability came into existence K. M. Munshi—Gujrat and its literature page 147

लिये उसी प्रकार मुझे विश्वास है अखा की कृतियों का यह हिंदी संग्रह भी शोधकर्ताओं और अध्येताओं के लिए गंभीर अध्ययन की पुष्कल सामग्री प्रस्तुत करेगा। मैंने अस्सी पृष्ठों की प्रस्तावना में अखा के अध्ययन की महत्वपूर्ण समस्याओं का विवरण दिया है। अखा की वाणी का यह संग्रह हिंदी साहित्य की श्रीवृद्धि करेगा, इसमें कोई संदेह नहीं।

मैं गुजराती के उन अनेक विद्वानों का हृदय से आभार स्वीकार करता हूँ जिनके ग्रंथों को पढ़कर मैंने अखा के महत्व की झलक पायी है। इनमें सर्व श्र म मैं गुजरात के यशस्वी एवं सौम्यशील कवि श्री उमाशंकर जोशी जी का हृदय से आभार मानता हूँ। हमारे मित्र डा. योगीन्द्र जगन्नाथ त्रिपाठी जी ने अपनी सब सामग्री सुलभ बनाकर जिस सुखभाव और सौहार्द से मेरी समय समय पर सहायता की है उसके प्रति शब्दों द्वारा कृतज्ञता-ज्ञापन करने में मैं समर्थ नहीं। अखा के साहित्य के मर्म को समझने के लिए मैंने गुजराती के जिन विद्वानों की कृतियों का स्वाध्याय किया है, उन सब का भी मैं हृदय से आभारी हूँ। मैंने प्रस्तावना में उनके नामों का यथास्थान उल्लेख किया है।

इसमें अपने सहयोगी डॉ. मदनगोपाल गुप्त के प्रति आभार प्रकट करना भी अपना परम कर्तव्य समझता हूँ। यदि तेजी से क्याकर अंतिम प्रूफ तक के संशोधन में उन्होंने दिनरात श्रम न किया होता तो इस ग्रन्थ के मुद्रित होकर प्रकाश में आने में अभी कम से कम एक वर्ष और लग जाता। मैं अपने उन सब बंधुओं और सहयोगियों का भी हृदय से आभारी हूँ, जिन्होंने इस कार्य में मेरी छोटी-बड़ी सभी प्रकार की सहायता की और यथावसर हार्दिक सहयोग किया।

हमारी शोधयोजना की सफलता हमारे उपकुलपति श्री ज्योतीन्द्र मेहता तथा श्र उपकुलपति श्री चतुरभाई पटेल के उदार सहयोग और संरक्षण पर अवलम्बित रही है। मैं उनका हृदयसे आभारी हूँ।

—कुँवर चंद्रप्रकाश सिंह

# प्रस्तावना

## ( १ )

व्यापारिक दृष्टिकोण से देखने पर हमें गुजरात के लिए सत्रहवीं शताब्दी ऊपर से समृद्धि का युग[1] जान पड़ती है। इसमें संदेह नहीं कि सूरत और अहमदाबाद जैसे व्यापारिक केन्द्रों में धन-धान्य का बाहुल्य था। विदेशी पर्यटकों एवं भारतीय इतिहासकारों ने इन नगरों की व्यापारिक समृद्धि की भूरि भूरि प्रशंसा की है।

परंतु सांस्कृतिक दृष्टि से देखने पर हमें स्पष्ट दिखाई पड़ता है कि भारत के अन्यान्य प्रदेशों के समान ही गुजरात का भी दिवाला निकल चुका था।[2] जिस भौतिक उन्नति के आधार से इतिहासकार गुजरात के लिए सत्रहवीं शताब्दी को शांति का युग मानते हैं, उसकी जड़ें खोखली थीं और उनमें लोनी लग चुकी थी। उपर्युक्त तथाकथित समृद्धि के कारण समाज में एक जड़ता, अक्षम असमर्थता तथा नैतिक एवं सांस्कृतिक दरिद्रता छाती जा रही थी। समाज की विषमता क्षुब्धता एवं व्यथा पर इतिहासकार की दृष्टि नहीं पड़ी। जीवन में व्याप्त संदेह भय, क्लेश विषाद और निर्वेद अवस्था पर लोकप्रिय सन्तों ने ही विचार किया, इतिहासकारों ने नहीं।

---

1 As a province of the Mogal Empire it (Gujrat) settled existence and grew prosperous once again. The people succeeded in confining poli tical influences to limited spheres, and stiffened social barriers so as to secure contentment and happiness within narrow grooves ( page 173 Gujrat and its literature by K. M. Munshi )

2 During this period men were being driven into progressively narrowing communities, social barriers were stiffened the individual was sacri ficed to the group untouchability came into existence K. M Munshi—Gujrat and its literature page 147

किये उसी प्रकार मुझे विश्वास है अखा की कृतियों का यह हिंदी संग्रह भी शोधकर्ताओं और अध्येताओं के लिए गंभीर अध्ययन की पुष्कल सामग्री प्रस्तुत करेगा। मैंने अस्सी पृष्ठों की प्रस्तावना में अखा के अध्ययन की महत्वपूर्ण समस्याओं का विवरण दिया है। अखा की वाणी का यह संग्रह हिंदी साहित्य की श्रीवृद्धि करेगा, इसमें कोई संदेह नहीं।

मैं गुजराती के उन वरेण्य विद्वानों का हृदय से आभार स्वीकार करता हूँ जिनके ग्रंथों को पढ़कर मैंने अखा के महत्व की झलक पायी है। इनमें सर्वप्रथम मैं गुजरात के यशस्वी एवं सौम्यदर्शन कवि श्री उमाशंकर जोशी जी का हृदय से आभार मानता हूँ। हमारे मित्र डा. भोगीन्द्र जगन्नाथ त्रिपाठी जी ने अपनी सब सामग्री सुलभ बनाकर जिस मुक्तभाव और सौहार्द से मेरी समय समय पर सहायता की है उसके प्रति शब्दों द्वारा कृतज्ञता-ज्ञापन करने में मैं समर्थ नहीं। अखा के साहित्य के मर्म को समझने के लिए मैंने गुजराती के जिन विद्वानों की कृतियों का स्वाध्याय किया है, उन सब का भी मैं हृदय से आभारी हूँ। मैंने प्रस्तावना में उनके नामों का यथास्थान उल्लेख किया है।

इसमें अपने सहयोगी डॉ. मदनगोपाल गुप्त के प्रति आभार प्रकट करना अपना परम कर्तव्य समझता हूँ। यदि गैली से लेकर अंतिम प्रूफ तक संशोधन में उन्होंने दिनरात श्रम न किया होता तो इस ग्रन्थ के मुद्रित होकर प्रकाश में आने में अभी कम से कम एक वर्ष और लग जाता। मैं अपने उन सब बंधुओं और सहपाठियों का भी हृदय से आभारी हूँ जिन्होंने इस कार्य में मेरी छोटी-बड़ी सभी प्रकार की सहायता की और यथावसर हार्दिक सहयोग दिया।

हमारी शोधयोजना की सफलता हमारे कुलपति डॉ. ज्योतीन्द्र मेहता तथा प्र-उपकुलपति डॉ. चतुरभाई पटेल के उदार सहयोग और संरक्षण पर अवलंबित रही है। मैं उनका हृदयसे आभारी हूँ।

—कुँवर चंद्रप्रकाश सिंह

# प्रस्तावना

## (१)

व्यापारिक दृष्टिकोण से देखने पर हमें गुजरात के लिए सत्रहवीं शताब्दी ऊपर से समृद्धि का युग[1] जान पड़ती है। इसमें संदेह नहीं कि सूरत और अहमदाबाद जैसे व्यापारिक केन्द्रों में धन-धान्य का बाहुल्य था। विदेशी पर्यटकों एवं भारतीय इतिहासकारों ने इन नगरों की व्यापारिक समृद्धि की भूरि भूरि प्रशंसा की है।

परंतु सांस्कृतिक दृष्टि से देखने पर हमें स्पष्ट दिखाई पड़ता है कि भारत के अन्यान्य प्रदेशों के समान ही गुजरात का भी दिवाला निकल चुका था।[2] जिस भौतिक उन्नति के आभास से इतिहासकार गुजरात के लिए सत्रहवीं शताब्दी को शांति का युग मानते हैं, उसकी जड़ें खोखली थीं और उनमें दीमक लग चुकी थी। उपर्युक्त तथाकथित समृद्धि के कारण समाज में एक अकर्मण्यता, आलस्य असमर्थता तथा नैतिक एवं सांस्कृतिक दरिद्रता छाती जा रही थी। समाज की विषमता कुरूपता एवं व्यथा पर इतिहासकार की दृष्टि नहीं पड़ी। जीवन में व्याप्त संदेह, भय उद्वेग, विषाद और निर्बल अक्षमता पर कोटिशः संतों ने ही विचार किया इतिहासकारों ने नहीं।

---

1 As a province of the Mogal Empire it (Gujrat) settled existence and grew prosperous once again. The people succeeded in confining political influences to limited spheres, and stiffened social barriers so as to secure contentment and happiness within narrow grooves ( page 173 Gujrat and its literature by K. M. Munshi )

2 During this period men were being driven into progressively narrowing communities social barriers were stiffened the individual was sacrificed to the group, untouchability came into existence K. M. Munshi—Gujrat and its literature page 147

विशेषतः मध्यकालीन इतिहासकारों ने तो केवल बादशाहों की शानशौकत और सुख-समृद्धि ही देखी अत्याचार पीड़ित जनता की दुरवस्था नहीं। दरिद्रता के दशानन द्वारा पददलित धरती की आह-कराह यदि किसी ने सुनी तो इन संतों ने ही। इसका सबसे अच्छा प्रमाण हिंदी साहित्य से दिया जा सकता है। इतिहासकारों ने अकबर और जहाँगीर के शासनप्रबंध के जो विवरण प्रस्तुत किए हैं उनकी पुष्टि इन्हीं के समसामयिक प्रत्यक्षदर्शी गोस्वामी तुलसीदासजी की वाणी से नहीं होती—

किसबी किसान कुल बनिक भिखारी, भाट
चाकर चपल नट चोर, चार चेटकी।
पेट को पढ़त गुन गढ़त, चढ़त गिरि
अटत गहन बन अहन अखेटकी।
ऊँच नीचे करम धरम अधरम करि,
पेट ही को पचत बेचत बेटा बेटकी।
तुलसी बुझाइ एक राम घनस्याम ही तें
आगि बड़वागि तें बड़ी है आगि पेट की॥

तथा,

खेती न किसान को भिखारी को न भीख बलि
बनिक को बनिज न चाकर को चाकरी।
जीविका बिहीन लोग सीद्यमान सोच बस
कहैं एक एकन सों कहाँ जाई का करी।
बेदहूँ पुरान कही लोकहूँ बिलोकियत
साँकरे सबै पै राम रावरे कृपा करी।
दारिद दसानन दबाई दुनी, दीनबंधु,
दुरित दहन देखि तुलसी हहाकरी॥

इन छंदों में गोस्वामी तुलसीदासजी ने देश और समाज की दुरवस्था का जो चित्र उपस्थित किया है, मुगलकाल उसका अपवाद नहीं था। वस्तुतः यह अवस्था उत्तरोत्तर बिगड़ती ही जा रही थी। अतएव अकबर ने अपने देश समाज और काल को प्रायः वैसा ही पाया होगा जैसा गोस्वामीजी ने उसे देखा था।

व्यवस्थाहीन समाज में अनीति और दुर्नीति के कारण जनसाधारण में न तो पौरुष रह गया था और न त्याग भोग का पराक्रम वरन उत्पन्न हो गई थी एक निम्न स्तर की दरबारी चाटुकारिता। तथाकथित समृद्धि के ठिकानेदारों की दिनचर्या थी हतपराक्रम, हतवीर्य, हतस्वाभिमान बने रह कर धनोपार्जन का सूत्र जोड़े रखना। शासकों का कृपा भाजन बने रहना और इसके लिए मनौतियाँ मनाना ही उनकी आध्यात्मिक और धार्मिक उन्नति का चरमोत्कर्ष था। यही थी पुंसत्वहीन समाज की धनलोलुपता अथवा इतिहासकारों द्वारा प्रशंसित लोक की सुख-शांति और समृद्धि। जहाँ इतिहासकारों ने जीवन साधना का प्राचुर्य देखा, आर्थिक समृद्धि देखी, वहाँ संतों ने धन लोलुपता, धनोपार्जन के अतिरिक्त अन्य सभी क्षेत्रों के प्रति शासकों की उदासीनता भी देखी। संतों ने यह भी देखा कि समाज भोग और पराक्रम दोनों में ही सबलों के असमर्थ अनुकरण की ओर झुक रहा है। अर्थ के प्रति उत्तरदायित्वविहीन आसक्ति का कुत्सित परिणाम भी संतों ने अच्छी तरह सोच लिया था। उन्हें भलीभाँति विदित था कि पौरुषहीन असंयम और दुर्बलताजन्य अपघात दोनों एक हैं।

संत अखा के समय की राजनीतिक सामाजिक और धार्मिक परिस्थितियों का अध्ययन करते समय हमें स्पष्ट दिखाई पड़ता है कि १७ वीं शताब्दी प्रच्छन्न रूप से इन सभी क्षेत्रों की असमर्थता की कहानी है। इस शताब्दी के समाज में भौतिकता और विलासिता बढ़ गई थी। व्यक्तिगत आचरण निकृष्टता की कोटि तक पहुँच गए थे। यहाँ तक कि धर्मस्थान का भी दुरुपयोग किया जाने लगा था। समाज का बुद्धिजीवी वर्ग भी धनलोलुपता में फँसा हुआ था शिक्षित वर्ग में अध्ययन-स्वाध्याय के प्रति उदासीनता उत्पन्न हो गयी थी। पुत्र-कन्या के विवाह पर हाथ खोल कर धन का अपव्यय करना सामाजिक प्रतिष्ठा का मानदण्ड माना जाने लगा था। लोगों ने अप्रत्याशित रूप में यह धारणा बना ली थी कि पेट पालने के लिए कैसे भी अथवा अच्छे बुरे सभी प्रकार के कार्य क्षम्य हैं। व्यभिचार, रिश्वत, हत्या, जालसाजी और विश्वासघात की बातें सुनकर लोग चौंकते नहीं थे, एक प्रकार से वे उसके अभ्यस्त हो चुके थे। गुजरात पूर्णतया मुगल-साम्राज्य का अंग बन चुका था।

ज्ञात होता है कि धर्म ने भी उस समय कदाचित् लोकधर्म का स्वरूप छोड़कर व्यक्तिगत साधना का स्वरूप ले लिया था। वैष्णवीय धर्म भी मात्रा

में किसी प्रकार कम न थे। नाना प्रकार के मतों के कारण संपूर्ण धर्म मत इत्यादि की मूल भावना तिरोहित हो चुकी थी और उसके स्थान पर पाखण्डसंयुक्त मत धर्म आदि का प्रचार होता जा रहा था। आश्रमधर्मविहीन वर्णव्यवस्था एवं धर्म की वास्तविक मर्यादा की जो रूपरेखा दब पड़ती जा रही थी, उसी के कारण स्वेच्छानुसार मनमाने पंथ मत और मार्ग बनते जा रहे थे जिन पर चलने के लिए व्यक्तिगत पाखण्ड दिखाने सिवा कोई नीति ही न थी। समाज अपने दुखी विकल और भीत मनको सर्वशक्तिमान् की दयालुता का आश्वासन देता था, किन्तु यथार्थ साधन, मंत्र तंत्र बल, वचन आदि के प्रति ही अधिक आस्था प्रकट करता था। राजनीतिक दुरभिसंधियों, षड्यंत्रों और अत्याचारों के परिणामस्वरूप यह मान्यता जनसाधारण में घर करती जा रही थी कि जीवन के समस्त ऐश्वर्य, भोग एवं सांसारिक संबंधों की अपेक्षा पानी का बुलबुला कहीं अधिक स्थायी है। एक प्रकार का [illegible] [illegible] में लोक-मानस को अभिभूत करने लगा था। अतः तत्काल की [illegible] जिनकी रोगी थी, वे बहुत ऊपर से नीचे गिरकर क्षत-विक्षत होने की स्थिति से ग्रस्त हो चुके थे।

यह कहने की आवश्यकता नहीं कि यह युगकाल व्यापक रूप से अराजकता अव्यवस्था और असुरक्षा का युग था। अतः व्यक्ति के व्यक्तिगत संबंधों को सीमित-संकुचित करके समाज में सुख-शांति की प्राप्ति के प्रयत्न किये गये। [illegible] [illegible] और उनके कठोर अनुशासन के अनुसार नियम बालविवाह, छुआछूत धार्मिक असहिष्णुता आदि ऐसी कुछ कुरीतियाँ उत्पन्न हो गईं जो तत्कालीन परिस्थितियों में अकारण नहीं थीं। धन-माल और ईमान की असुरक्षा उस काल की एक बहुत मामूली बात थी।

विद्वानों ने जिस अकबर महान् के शासनकाल को गुजरात के लिए सुख शासन का स्वर्णिम युग माना है, वह बुधवार १५ अक्टूबर सन् १६०५ ई. को ४९ वर्ष के लम्बे शासन के बाद दिवंगत हो गया। अकबर के आँखें बंद करते ही दक्षिण के अहमदनगर के निजाम शाह के अभिभावक मलिक अंबर के हृदय में गुजरात की अकबरकालीन श्री समृद्धि का अपहरण करने की कामना जाग्रत हुई। एक बड़ी सेना एकत्र कर सन १६०९ ई. में मलिक अंबरने गुजरात पर चढ़ाई करके बड़ौदा और सूरत को लूट लिया। गुजरात के लिए यहीं से संकट का समय प्रारंभ हुआ। इन चढ़ाई और लूटपाट के

मार्ग के गाँव के गाँव तबाह किये गए, खेती नष्ट की गई। लोग अपना जीवन बचाने के लिए दर-दर की ठोकरें खाने लगे।

सत्रहवीं सदी के आरंभ से ही विदेशियों में विशेषकर अंग्रेजों का गुजरात में अभ्युदय आरंभ हुआ। अकबर के समय की सन् १५७३ ई. की संधि के अनुसार सूरत के व्यापार के शाहंशाह पुर्तगाली थे। परन्तु व्यापारिक बुद्धि की सीधी-सादी पुर्तगाली जाति अंग्रेजों के लिए नगण्य सिद्ध हुई। परिणाम स्वरूप सन् १६१२ ई. में कैप्टेन बेस्ट के नेतृत्व में इंग्लैण्ड से चार जहाजों ने आकर पुर्तगालियों को परास्त कर सूरत के व्यापार पर अधिकार का दावा किया। जहाँगीर ने विजयी का पक्ष ग्रहण कर फरवरी सन् १६१२ ई. में सूरत, खंभात, गोघा और अहमदाबाद में अंग्रेजों को कारखाने खोलने तथा व्यापार करने की आज्ञा दे दी।

अकबर की मृत्यु के पश्चात् सन् १७०७ ई. तक गुजरात पर मुगल हुकूमत के वायसराय शासन करते रहे। इन वायसरायों में शाहजहाँ और औरंगजेब भी थे, जो आगे चलकर दिल्ली के शाहंशाह बने। वायसराय अपने मातहत हाकिमों द्वारा शासन और धनोपार्जन करता था। इन लोगों का काम ही यही था कि व्यापारी वर्ग से धन का अपहरण कर भविष्य के लिए संग्रह करें। वायसराय के मातहत बड़े से लेकर छोटे तक सभी अधिकारी दोनों हाथों से धन बटोरने के फेर में रहते थे। जनता में यह साहस नहीं था कि वह शाही शासन के अदना से अदना आदमी को भी अप्रसन्न कर सके। भ्रष्टाचार यहाँ तक बढ़ा हुआ था कि अधिकारियों को प्रसन्न करने के लिए नारीत्व तक का अपमान कर दिया जाता था। ऐसी परिस्थितियों में बालविवाह एवं पर्दा जैसी कुरीतियाँ जन्मीं जिनसे तत्कालीन समाज को निश्चित रूप से लाभ ही प्रतीत हुआ होगा। रुपयों के लिए गुजरात के वायसराय मुरादबख्श ने सूरत के गवर्नर और बेगम [illegible] को जबरदस्ती फौजी ताकत लेकर लूट लिया था। अहमदाबाद के बड़े बड़े सेठों से ऋण के नाम पर उसने ऊँची ऊँची रकमें वसूल की थी और यहाँ तक कि गुजरात के कुछ जिलों की वसूली तक रेहन रखकर उसने धन एकत्र किया था। वायसरायों की धन लोलुपता का इससे बढ़कर और क्या उदाहरण हो सकता है?

जहाँगीर के प्रश्रयप्राप्त अंग्रेज एकदम दूसरी ही वेशभूषा और संस्कृति लेकर गुजरात में कौतूहल का कारण बने हुए थे। सूरत शीघ्र ही पश्चिम

भारत का प्रमुख व्यापारिक स्थान बन गया जहाँ से फारस की खाड़ी का व्यापार निरन्तर बहुत दिनों तक होता रहा। सूरत के गवर्नर को प्रसन्न रखना अंग्रेज अपना कर्तव्य समझते थे। इस प्रकार व्यापारिक सफलता का एक ऐसा गर्हित आदर्श वे देश के सम्मुख प्रस्तुत कर रहे थे जो यहाँ की सांस्कृतिक परंपरा की जड़ों पर कुठाराघात करता था। सूरत का गवर्नर भी अंग्रेजों की मित्रता का दम भरता था। जब से सन् १६१५ ई० में कुस्तुंतुनिया के दरबार से कूटनीति में पारंगत होकर सर टामस रो दिल्ली दरबार में दो वर्ष तक राजदूत रहकर लौट चुका था, सूरत के गवर्नर की नजरों में अंग्रेज का आदर दूना हो गया था। सब मिलाकर इन वाइसराय गवर्नर चौधरी और विदेशी व्यापारियों के सम्मिलित प्रभाव से समाज की चिंतनधारा की दिशा ही परिवर्तित हो गयी थी। जहाँगीर शाहजहाँ जैसे विलासी मुगल सम्राटों के समय में गुजरात की समृद्धि की जड़ें हिल गयी थीं। १६२६ ई० में शाहजहाँ दिल्ली का बादशाह बना। प्रत्येक सूबे के वाइसरायों ने प्रथा के अनुसार नजराना, और अपने अपने क्षेत्र से कैसी कैसी वस्तुएँ भेंट कर नजर-निसार किया। सन् १६३१-३२ गुजरात में इतिहासप्रसिद्ध सत्यासिया अकाल पड़ा। अकाल की भीषणता इसी से प्रकट होती है कि गली-कूचों में मनुष्यों की लाशें पड़ी रहती थीं और कीड़े-कुत्ते उन्हें वहीं नोच नोच कर खाते रहते थे। अकाल के दुष्परिणाम और वाइसरायों की धनलोलुपता और हिंसा से गुजरात में अराजकता उत्पन्न हो गयी। जनसाधारण क्या बड़े बड़ों तक के दुःख दर्द का ठिकाना नहीं रहा। १६३५ ई० में आजमखाँ ने परिस्थिति पर काबू पाने के लिए प्रयत्न किए। उसने किलों की मरम्मत करवाई, सेना और हथियारों की ओर ध्यान दिया। उसने सन् १६४० ई० में नवानगर के जाम पर चढ़ाई करके उससे चौथ वसूल की। परंतु मुसाहिबों की शिकायत पर सन् १६४२ में उसे हटाकर सूरत के गवर्नर मिर्जा इसाहार खाँ को वाइसराय बनाया गया।

वाइसराय ही क्या, उस स्वेच्छाचारी शासनकाल में छोटे से लेकर बड़े तक सभी अधिकारी यह जानते थे कि उनके कार्यकाल की कोई निश्चित अवधि नहीं है। उधर जनता के सामने उत्तरदायी रहने के लिए अधिकारियों की कोई निश्चित सीमा नहीं थी। धन की प्राप्ति से आलस्य और विलासप्रियता का प्रादुर्भाव हुआ, जिसका प्रभाव जन साधारण पर भी पड़ा। यह तो सुप्रसिद्ध सत्य था कि मुसलमानों को विशेष अधिकार प्राप्ति का गौरव मिलना चाहिए। बिना कोई विशेष

योग्यता दिखाये या बगैर किसी प्रकार का परिश्रम किए ही, राज्य के ऊंचे ऊंचे ओहदे मुसलमानों के लिए खुले थे। दुर्व्यसनों कुकर्मों और अवन्य अपराधों में आकंठनिमज्जित ये शासक उसे आम जन समुदाय को इच्छानुसार दबाते और उन पर अत्याचार करते थे। इस्लाम के अनुयायियों को छोड़कर शेष जनता पशुओं का सा जीवन व्यतीत करने के लिए बाध्य थी। अपने शासकों के घर पानी भरना और लकड़ी चीरना ही जो अपने प्रारब्ध का फल मान बैठे थे, वे भला निकृष्ट कोटि की चाटुकारी, चापलूसी और स्वामिभक्ति दिखाने में क्यों हिचकिचाते? उनका पतन हो गया था और उनमें ऐसी ऐसी कुंठाओं ने घर कर लिया था जिनमें आदमी का व्यक्तित्व समूल नष्ट हो जाता है। यही कारण है कि सवर्ण हिंदुओं के सामाजिक और धार्मिक जीवन में अनेक उत्पीय कलुषित प्रवृत्तियाँ उत्पन्न हो गईं। इन सामाजिक परिस्थितियों में किसी भी तरह आदमी का मानसिक विकास संभव नहीं हो सकता है। और जब श्रेष्ठ विचार नहीं उत्पन्न होते हैं, जब मनुष्य विवेक-अविवेक का अंतर भूल जाता है, तभी उसके सामने अंधकार आ जाता है— एक ऐसा सर्वग्राही अंधकार जिसमें न चाहते हुए भी उसको समा जाना पड़ता है। अतः अकबर के बाद सत्रहवीं शताब्दी में गैर मुसलमानों की पदोन्नति वृद्धि या समानता का दावा इस्लाम के आधारभूत सिद्धांतों के हिसाब से एकदम नाजायज था। इसलिए ऐसी दशा में राजनीतिक, सामाजिक और धार्मिक अवस्था का नितांत अस्थायी और अनिश्चिततापूर्ण होना अनिवार्य था।

परवशता को आत्मसात् करने की चेष्टा में अपने धर्म के प्रति अविश्वास नास्तिकता अथवा रिश्वत देकर ठाकुरजी को प्रसन्न करना तीनों एक ही बातें हैं। सहस्त्रों की संख्या में लोगों ने इस्लाम धर्म स्वीकार करके अपने को मनुष्य के साधारण अधिकारों से वंचित न होने देने का कठोर प्रयास भी किया। राजनैतिक असमानता[1] ही उनकी इस अधोगति का मूल कारण थी। दबते दबते वे इतना दब गये थे कि उनकी आत्मा में अन्याय का विरोध करने की शक्ति ही नहीं रह गई थी।

---

1 ऐसे अनेकों हिंदू जो यह कर (जजिया) नहीं दे सकते थे कर वसूल करने वालों द्वारा किए जाने वाले अपमानों से छुटकारा पाने के लिये मुसलमान हो गए। —इतिहासकार मनुची

सन १६४४ ई में शाहजादा औरंगजेब गुजरात का बाइसराय बनाया गया। इसी वर्ष उसने सरसपुर के चिंतामणि[1] के जैन मंदिर को बलात्‌ भ्रष्ट कर देने की आज्ञा दी। हिंदू मुसलमान के बीच जो खाई उत्पन्न हो गई थी औरंगजेबने उसे चौडा करके सागर का स्वरूप दे दिया। दो वर्ष औरंगजेब गुजरात में वाइसराय रहा सन १६४६ ई में उसकी जगह शाइस्ताखां वाइसराय नियुक्त हुआ। इसी दो वर्ष के समय में शिया और सुन्नियों के बीच झगडे प्रारंभ हो गए। इस्लाम का कट्टर अनुयायी औरंगजेब मुसलमानी राज्य में धार्मिक सहनशीलता को कानून और कुरानसम्मत मत के विरुद्ध समझता था। उसकी कठोर आज्ञा थी कि सख्ती के साथ इस्लाम और कुरान की नीति का पालन हो। औरंगजेब की संपूर्ण शक्ति मुसलमान सैनिकों की तलवारों और कुरान की आज्ञा पर निर्भर थी। प्रसिद्ध इतिहासज्ञ श्री यदुनाथ सरकारने औरंगजेब में लिखा है, ' ... गैर मुसलमानों की वृद्धि और उन्नति तथा उनका निरंतर बना रहना ही मुसलमानी राज्य के आधारभूत सिद्धांतों की दृष्टि से सर्वथा असंगत था। फिर ९ अप्रैल को उसने एक आम हुक्म दिया कि काफिरों के सब शिक्षालय और मंदिर गिरा दिए जावें तथा उनकी धार्मिक प्रथाओं को दबाया जावे।'[1] औरंगजेब के शासन काल में हिंदुओं को राज्य की ओरसे जीवन-यापन के निमित्त ही गई सुविधा के बदले कर देना पडता था। इस्लाम के प्रवर्तक मुहम्मद ने अपने धर्मानुयायियों को आदेश दिया था कि जो लोग इस्लाम के इस सच्चे मत को न ग्रहण करें उनसे तब तक युद्ध करो जब तक वे दीनता पूर्वक अपने ही हाथों जजिया न चुका दें। ( कुरान ९, २९ )। गुजरात प्रान्त से सल्तनतें सुलतानिया जजिया कर से लगभग पांच लाख रुपए वार्षिक आय होती थी। यहां यह बात विशेष रूपसे उल्लेखनीय है कि अपने शासन कालमें सम्राट् अकबर महान ने राजनैतिक असमानता के इस प्रतीक जजिया कर को समाप्त करा दिया था। श्री यदुनाथ सरकार तत्कालीन परिस्थिति के संबंधमें लिखते है[2] —

१ सन १६४४ ई में जब वह गुजरात का सुबेदार था, तब उसने अहमदाबाद में सरसपुर ही बने हुए चिंतामणि के हिंदू मंदिर में गो हत्या करवा कर उसे भ्रष्ट करवा दिया और बाद में उस मस्जिद में बदल दिया। इसी समय उसने गुजरात के और भी हिंदू मंदिरों को गिरवाया था।

*१. यदुनाथ सरकार – औरंगजेब पृ १६१*

२. वही पृष्ठ १६२

३ वही पृष्ठ १६५

'मारने के अतिरिक्त अन्य सारे मीरगणसे भीषण अत्याचार बिना किसी कारण के अन्य धर्मावलम्बियों पर इसीलिए किये जाने लगे कि वे अपना धर्म छोड़कर इस्लाम को ग्रहण कर लें। जज़िया कर देने और रहन-सहन तथा वेशभूषा की रोक टोक के साथ इन अन्य धर्मावलम्बियों को कई दूसरी बाधायें तथा डर भी दिखाए जाते थे। हिंदूधर्म छोड़ देने वालों को धन अथवा सरकारी नौकरी दिये जाने का प्रलोभन दिया जाता था। हिंदू धर्म और समाज के नेताओं पर दबाव डाला जाता था, जिससे वे किसी भी प्रकार की धार्मिक शिक्षा न देने पावें। हिंदुओं के धार्मिक जुलूसों और सम्मेलनों पर प्रतिबंध था कि उनमें किसी भी प्रकार का संगठन न हो सके तथा उनमें कहीं जातीय एकता की भावना न उत्पन्न हो जावे। न तो कोई नया मंदिर बनाया जा सकता था और न पुराने मंदिरों की मरम्मत ही की जा सकती थी। एवं कुछ समय बाद सारे हिंदू मंदिर एकबारगी ही मिट जावेंगे। यह एक अदूरदर्शी बात थी परंतु इस पर भी कुछ एक अधिक कट्टर इस्लामी भावना वाले मुसलमान समय से पहले ही मंदिरों का सर्वनाश करने के लिए उन्हें जबर्दस्ती गिरा देते थे।" १

उपर्युक्त कथन से स्पष्ट हो जाता है कि देश में परिस्थिति कितनी संकटपूर्ण अवस्था तक पहुँची हुई थी। औरंगज़ेब के शासनकाल में गुजरात शांति से कोसों दूर चला गया था। ईडर और जूनागढ़ में गड़बड़ आरंभ हो गया, माजना और मीलापुर में नयी छावनियाँ बनाई गई। जूनागढ़ भी गुजरात की सीमा में मिला लिया गया और उसका नाम इस्लामाबाद कर दिया गया। जूनागढ़ क्षेत्र में क्या गुजरी होगी इसका अनुमान भी यदुनाथ सरकार के इस कथन से हो सकता है,— 'अपने राज्य से बाहर प्रत्येक आक्रमण और युद्ध में हिंदुओं की हत्या करना और उनके मंदिरों का विनाश करना एक पुण्यदायक कार्य माना जाता था। इस प्रकार मुसलमानों में एक ऐसी विचारधारा उत्पन्न हो गई जिसके कारण वे स्वभाव से ही लूट मार और मानव हत्या को पवित्रतम धार्मिक कार्यों में गिनने लगे।" २

अतः की सामयिक परिस्थितियों का विश्लेषण करते समय हमने देखा कि तत्कालीन समाज में असुरक्षात्मक भय जनता को आक्रान्त कर रहा था। समाज-विज्ञान तथा नृविज्ञान के अध्येताओं ने सभी तरह के [illegible] के

१ औरंगज़ेब पृ० १८५।　　२ औरंगज़ेब पृ० १८६।

निर्जीव हो गया है जो विचारों को नवीन स्फूर्ति और प्रेरणा देने में असमर्थ है। अनुदात्त एवं असंवेदनशील कुरुचि के हाथों कठपुतली बन कर लोकसंज्ञा रूठ बैठ रही है। यही सब देखकर अखाने अनुभवसिद्ध मूर्त और सत्यान्वेषी उद्भावनाएँ संसार के समक्ष प्रस्तुत कीं। समाज ने उन्हें किस रूप में और किस सीमा तक ग्रहण किया यह देखने के लिए आज भी स्थान स्थान पर अखा भगत के भजन गाते हुए मदमस्त भक्तों को देखना आवश्यक है।

अखा के काव्य में पूर्णरूप से तत्कालीन परिस्थितियों की छाप हमें मिलती है। बहुत से कवियोंने अपने समय की सामाजिक दुर्दशा का वर्णन अन्योक्तियों द्वारा किया है। कभी उन्होंने पशु-पक्षियों को संबोधित करके कहा है, कभी नदी पर्वत आदि के माध्यम से। कभी कभी कलियुग का वर्णन के माध्यम से उन्होंने अपना असंतोष प्रकट किया है। परंतु कबीर और अखा ने जो कुछ उन्हें कहना था साफ साफ और सीधे सीधे कहा है। पंडित, मौलवी, साधु-संत, सुधारक, विचारक और जनसामान्य किसी से भी वे डरे नहीं हैं, न अपनी बात कहने के लिये उन्होंने किसी कूटोक्ति की ही आवश्यकता अनुभव की। इस प्रकार जो कुछ उन्होंने कहा है डंके की चोट पर निःसंकोच होकर कहा है। तभी उन दिव्यात्मा की वाणी काव्य और व्याकरण के नियमों से शिथिल होते हुये भी पत्थर की लकीर बन कर रह गई है। इतिहासकारों का सत्य आश्रितों के लोभ या तलवारों के भय से जहाँ विवर्ण हो गया है वहीं कबीर, तुलसी और अखा जैसे सर्वस्व त्यागी फकीरों की वाणीका सहारा पाकर वह जी सा उठा है।

[ २ ]

भारतवर्ष के इतिहास की पंद्रहवीं सोलहवीं और सत्रहवीं शताब्दियों में देश ने विदेशी आक्रमण और विधर्मी संस्कृति से अपनी रक्षा के लिए अपना सांस्कृतिक नवनिर्माण और शक्तिशाली पुनर्गठन भी किया। सत्रहवीं शताब्दी में जिन महापुरुषोंने देश के इस सांस्कृतिक जागरण के विराट् आंदोलन का नेतृत्व किया, उनमें गुजरात के महान संत अखा का नाम अग्रगण्य है।

हमारे इतिहास की सत्रहवीं शताब्दी एक ऐसा कालखंड है जिसमें युग को बदलनेवाले और युग का साथ देनेवाले दोनों तत्व कुछ इस प्रकार एक दूसरे से गुंथे हुए हैं कि इस सम्पूर्ण सौ वर्ष के युग में जीवन की अनेकानेक

बाबा हम सोही नगर के वासी।
जहाँ सुख दुख नहीं प्रवेश
जहाँ द्वंद नहीं लवलेश। बाबा
काल, कर्म की जहाँ गत नाहि
कुमत नहीं को साथ
करत उपाय यह नगर है न्यारा
ऐसा पद दुःसाध्य-बाबा हम सोही नगर के०

अन्यत्र भी अपने आत्म संबंध में इसी प्रकार की बात कही है—

जनम मरण दोष सब भागी।
जब मेरी सुरता मुझसे लागी।
ना कछु गहूँ-छोड़ूँ क्या त्यागी।
सहजे हूँ मेरा अनुरागी।
जनम मरण भय सबभागी।
ना मैं गुरु न सेवक कहाऊँ।
ना कोई पूजा न तिर्थ नहाऊँ।
ना मैं ध्यानी के ध्यान समाऊँ।
ना मैं ज्ञानी के ज्ञान विचारूँ। जनम मरण०।
ना मैं चतुर के मूर्ख कहाना।
ना मैं पंडित नाम धराना।
ना मोहे पाप-पुण्य ना भाई।
ना मैं जीतूँ ना मैं हारूँ। जनम मरण०

अखा ने अपने संबंध में जो कुछ कहा है, उसका आशय यह है कि उन्होंने अविनाशी जीवन का वरण कर लिया है ब्राह्मीस्थिति प्राप्त कर ली है। इसलिए क्षणभंगुर जीवन का उनकी दृष्टि में कोई महत्त्व नहीं। यह लौकिक जीवन असत् और क्षणभंगुर तो है ही व्यष्टि और समष्टि दोनों ही भूमिकाओं पर भ्रान्तिपूर्ण और अनैतिक भी है। इसलिए आत्मनिष्ठ अखा जगत की सामूहिक गतिविधि का ही उल्लेख करते हैं—

जीव अपनो अज्ञान मान बहेत है मिथ्या,
मिथ्या बहत हैं मान, कान गुरज्ञान न आयगो
भयो ना भूम उयोत ज्योति आतम नहि आयगो
भज्यो भुवन सो तीन कीन्हो नहि कछु विचारा,
मैं तो कौन कवन सो ये है पिंड बलाबन द्वारा,
बिना वस्तु विचार अखा दखम बहु पेखा
जीव अपनो अज्ञान, मान बेहेत है मिथ्या

फिर भी अखा की रचनाओं में कुछ ऐसे पद मिलते हैं, जिन्हें निश्चित रूप से उनकी जाति का सूचक माना जाता है—

अखाजी की कक्की में आये हुए शब्द 'सोनारा' से अनश्रुति द्वारा स्वीकृत उनके सोनार होने की पुष्टि होती है।

( पद संख्या – १०, अखाजी की कक्की )
मिले सोनारा यार अंतर से

( पद ११-अखाजीकी कक्की )

'तो कहत अखा सोनारे' पंक्ति से भी बिलकुल स्पष्ट हो जाता है कि अखा सोनार थे। यही नहीं, उनके अन्य अनेक पदों में भी सोनार शब्द आया है। यद्यपि हिन्दी में 'अनारी सोनारी' का अर्थ मूर्ख चतुर होता है पर यहां हम अभिधा द्वारा ही अखा सोनारा ग्रहण करेंगे, क्यों कि लोक-कंठ निश्चयपूर्वक उनकी जाति सोनार ही घोषित करता है।

अखा आत्म में पूर्ण वीतराग हैं। संत तो वे थे ही अखाने ऐसे किसी कारण का कहीं उल्लेख नहीं किया है जिससे संसार के प्रति उनकी उदासीनता सहसा उत्पन्न हुई हो। संसार से अनासक्ति परायण होने के अनेक कारण हो सकते हैं, परन्तु उन कारणों का आरोप तो बाह्य उपादान हैं,-अनुरक्ति विरक्ति को हम आभ्यंतरिक प्रेरणावश तथ्य मानते हैं। अखा के अन्तर्मन में भी इस अनासक्ति का स्रोत छिपा हुआ रहा होगा जो बाह्य सांसारिक प्रतिकूल परिस्थितियों की चोट खाकर बह निकला।

लोकमत इसकी पुष्टि करता है। इस सम्बन्ध में भी अनश्रुति में सुरक्षित जीवन की सरलता को ग्रहण करना हमारा कर्तव्य है। अखा ने अपने अनेक

एवं जन्मस्थान के सम्बन्ध में भी स्वयं तो कुछ नहीं कहा है, हाँ गुजराती साहित्य के विद्वानों ने इन्हें अहमदाबाद से १० मील दक्षिण जेतलपुर निवासी रहियादास सोनार का पुत्र माना है। इनकी भाषा के कुछ विशेष शब्दों व विशेष प्रयोग के आधार पर इनके जेतलपुर के निवासी होने के लोक-विश्वास की पुष्टि कुछ विद्वानों ने की है।

अखा के पिता अखा और अखा की बहिन को लेकर जेतलपुर से अहमदाबाद की देसाईपोल में आ बसे थे। उस समय अखा की आयु १५ वर्ष ही बताई जाती है। लगभग ५ वर्ष बाद रहियादास का स्वर्गवास हो गया। इसके कुछ समय बाद अखा की बहन भी चल बसी। अखा का नाम अखेराम और अखयराम भी सुनने में आता है।

बाल्यकाल में ही अखा का विवाह होना भी माना गया है। युवावस्था में पदार्पण करते करते पत्नी भी चल बसी। संतानप्राप्ति के लिए कहा जाता है कि अखा ने पुनर्विवाह किया परन्तु दूसरी पत्नी भी शीघ्र ही इहलीला संवरण कर गई। यह भी कहा जाता है कि अखा की पत्नी कलहप्रिया थी, पर यह नहीं कहा जा सकता है कि पहली पत्नी या दूसरी।

इन घटनाओं से यह भी सिद्ध होता है कि अखा की माता अहमदाबाद आने से पहले ही स्वर्ग सिधार चुकी थी। अतः माता, पिता, बहिन और दो पत्नियों के निधन से इनके मर्म को लगा हुआ आघात भी इनके हृदय में संसार के प्रति उदासीनता उत्पन्न करने का कारण माना जा सकता है। संतान की इच्छा से पुनर्विवाह करने पर भी संतान का मुंह न देख सकने तथा पत्नी की मृत्यु हो जाने से इन्हें निश्चित रूप से निराशा हुई होगी। लेकिन केवल इन घटनाओं को ही इनके वीतराग जीवन व विरक्तभाव और बोधक रूप में उत्तरदायी ठहराना एकदम उचित नहीं जान पड़ता। वास्तव में तो अखा गम्भीर प्रकृति के शांतिप्रिय एवं आध्यात्मिक संस्कार-संपन्न व्यक्ति रहे होंगे तभी लौकिक जीवन के आघातों से इनका विवेक प्रबुद्ध हो उठा। वैसे लौकिक जीवन में आघात किसको नहीं लगते किंतु अखा जैसे संत बन जाने का सौभाग्य विरलों को प्राप्त होता है।

ध्यान देने पर आगे की एक बात और मिलती है कि अखा का काव्य निराशावादी नहीं है। संसार की अनित्यता आदि की बात से अखा का

तत्त्वज्ञान ही बोलता दिखाई पड़ता है न कि उनका कुम्भकार। अतः निश्चित रूप से 'नाथि गुरु एव सम्प्रति भाती' कोटि के अनुभव अखा कभी नहीं कहे जा सकते हैं।

गुजराती के प्रसिद्ध कवि और विद्वान् श्री उमाशंकर जोशी ने लिखा है कि अहमदाबाद के खाड़ियापोल में चांदूभाई के घर के पास 'कुंभारवाना खांचा' में आज भी 'अखानो ओरडो' अर्थात् अखा का कमरा कहा जाता है। (अखो—एक अध्ययन, पृष्ठ ११)। 'अखा कृत काव्यो' भाग १ पृ. १ पर उसके सम्पादक नर्मदाशंकर देवशंकर महेता ने लिखा है 'अमदावादमां खाडीयामां देसाईनी पोळमां स्व. रा. बा. रणछोडलाल छोटालाल अथवा हर चिमनभाई ना मकान पाछळ कुंभारवाना खांचामां हतुं। अने जे ओरडामां ते निवास करी रह्यो हतो, तेने अद्यापि अखानो ओरडो कहे छे।' वर्तमान समय में वहीं रहनेवाले लल्लूभाई पोपटलाल सोनार अपने को अखा का वंशज बताते हुये अपनी वंशावली इस प्रकार प्रस्तुत करते हैं—




'अखो—एक अध्ययन' के विद्वान् लेखक श्री उमाशंकर जोशीने इस वंशावली पर उचित शंका की है। उनका कहना है कि गोस्वामी गोकुलनाथजी की गद्दी में क्रम-क्रम से अब तक बारह उत्तराधिकारी हो गये किन्तु अखा के और उनके वर्तमान वंशज लल्लूभाई के बीच केवल चार ही पीढ़ियाँ व्यतीत हुई हैं। अखो ने 'गुरु कीधा में गोकुलनाथ,' कह कर स्वीकार ही किया है कि उन्होंने गोकुलनाथ

मन में क्षोभ होने पर व्यक्ति यदि सदैव के लिए न सही, तो कुछ समय के लिए उन परिस्थितियों से अवकाश पाना ही चाहता है, जिससे उसके मनमें खिन्नता उत्पन्न हो जाती है। सम्भवतः अपने धंधे में काम आने वाले औजारों को कुएं में फेंक कर यात्रा के लिए पर्याप्त धन लेकर अथवा मन में उठ रही क्षोभ की लहरों को शांत करने के लिए भ्रमण के लिए निकल पड़े। काशी और प्रयाग भारत के सभी भागों के निवासियों के लिए श्रद्धा के केन्द्र रहे हैं। अखाने भी वहीं के लिए प्रस्थान किया।

कहा जाता है, चलते चलते मार्ग में जयपुर के गोस्वामी गोकुलनाथ के मंदिर में अखा ठहरे। वहाँ वैष्णवधर्मोचित विधान आराधना के आयोजनों को उन्होंने देखा और यथेष्ट सत्कार पाया।[१] 'गुरु कीधा में गोकुलनाथ' से स्पष्ट होता है कि उन्होंने वहीं उनसे दीक्षा भी ली होगी। यहाँ पर इस संबंध में पूर्ण मतैक्य नहीं है क्योंकि कुछ विद्वानों ने यह घटना जयपुर की न मान कर गोकुल की मानी है।

गोकुलनाथ सम्बंधी एक और किंवदंती का उल्लेख करके हम इस कथन की सत्यता पर विचार करेंगे। कहा जाता है कि वहां से विदा ले कर अखा काशी गए। वहां एक दीवाल की आड़ में छिप कर उन्होंने शांकर अद्वैत मत पर किसी संन्यासी का प्रवचन सुना। कदाचित अनधिकारी को वेद-वेदांत सम्बंधी ज्ञानार्जन का निषेध होने के कारण ही उन्हें छिपकर वह प्रवचन सुनना पड़ा होगा। काशी से शांकर अद्वैत से तृप्ति अनुभव कर लौटते समय मार्ग में वे फिर गोस्वामी विट्ठलनाथजी के यहाँ गए। वहाँ पर यह बताया जाता है कि शांकर अद्वैत से प्रभावित हो कर अखाने मठ के समस्त धन का परित्याग कर दिया था। अतः जब वे गोस्वामी गोकुलनाथ के द्वार पर पहुँचे, तब बिलकुल भिक्षुक सदृश लग रहे थे। द्वारपाल ने उन्हें भीतर नहीं जाने दिया। नाम पूछने पर जब उन्होंने 'अखा सेठ' बताया, तो वह किंचित विस्मित हुआ और भीतर जा कर उसने सब वृत्तांत बता कर उन्हें जाने देने या न देने की अनुमति मांगी। कहते हैं गोस्वामीजी ने स्वयं किसी वातायन से झाँक कर उन्हें फाटक पर खड़े देखा और पहचानने से इन्कार करके जानेकी मनाही कर दी। कहा जाता है वहांसे अखा अहमदाबाद वापस लौट आये और वैष्णव धर्म के विरोधी हो गए।

---

१ गुरु कीधा में गोकुलनाथ, गरवा गवर ने घाली नाथ;
मन हरे घोडो नव हरे, ले गुरु कल्याण शुं करे।

यहां पर कुछ बातें निश्चित रूप से संदिग्ध हैं। जयपुर में गोकुलनाथ जी का मंदिर और गोस्वामी गोकुलनाथ जी का निवास यह दोनों बातें अभी तक प्राप्त जानकारी के आधार पर असत्य प्रमाणित होती हैं।

श्री क. मा. मुन्शी ने 'गुजरात एण्ड इट्स लिटरेचर' में लिखा है कि अखा शाही टकसाल के प्रधान थे और किसी ने अहमदाबाद के शासक से उनकी शिकायत की थी कि उन्होंने शाही सिक्कों में मिलावट की है। इस अभियोग में उन्हें जेल में भी रखा गया था परन्तु जांच में अभियोग प्रमाणित न होने पर उन्हें मुक्त कर दिया गया था। छूटने पर अपने औज़ार कुएं में फेंक कर वे शांति की खोज में चल दिए। मुन्शी जी ने भी गोकुलनाथ गोस्वामी से अखा की भेंट जयपुर में न मान कर गोकुल में स्वीकार की है। श्री कृष्णलाल मोहनलाल झवेरी ने अपनी पुस्तक 'माइल्स्टोन्स इन गुजराती लिटरेचर' के प्रथम संस्करण में जयपुर और द्वितीय संस्करण में गोकुल स्वीकार किया है। बहुमत से यही ज्ञात पड़ता है कि यदि अखा की भेंट आचार्य वल्लभ के पौत्र गोस्वामी गोकुलनाथ से हुई तो वह गोकुल में ही हुई थी।

यहां पर जयपुर के सम्बंध में स्वतंत्र विचार करने की आवश्यकता है क्योंकि जयपुर नगर आंबेर राज्य की राजधानी के रूप में जयसिंह द्वितीय द्वारा सन् १७२८ ई. में बसाया गया है। पहले पहल श्री नरवरलाल इच्छाराम देसाई ने इस तथ्य की ओर लोगों का ध्यान आकर्षित किया। इसी आधार पर दीवान बहादुर कृष्णलाल मोहनलाल झवेरी ने अपनी पुस्तक माइल्स-स्टोन्स इन गुजराती लिटरेचर, के द्वितीय संस्करण में सुधार किया और अखा-गोकुलनाथ भेंट का स्थान जयपुर के स्थान पर गोकुल स्वीकार किया। विचार करने से ज्ञात पड़ता है कि जयपुर की स्थापना होते ही जयपुर नगर इतनी प्रसिद्धि पा गया था कि आंबेर राज्य से सम्बंधित पुराने हवालों में भी जयपुर का ही उल्लेख किया जाने लगा। जयपुर से सम्बद्ध करके जिस किसी संदर्भ पर प्रकाश डाला गया था, उस पर अधिकांश लेखकों ने कदाचित् यह विचार नहीं रखा कि जयपुर की स्थापना ई. सन् १७२८ की ही घटना है। यदि यह कहा जाय कि जयपुर एक साधारण स्थान के रूप में पहले से ही रहा होगा और १७२८ ई. में उसे आंबेर की राजधानी बनाने के कारण प्रसिद्धि मिली तो यह असंगत होगा क्योंकि महाराज जयसिंह द्वितीय के नाम पर ही इसका

'जयपुर' नामकरण किया गया था। अतः हम कह सकते हैं कि सन् १७२८ ई से पहले के प्रसंग में जहाँ कहीं भी जयपुर का उल्लेख किया गया है, वह वास्तव में आंबेर के ही संदर्भ में आया है। परन्तु अखा से गोकुलनाथ जी की भेंट का जो स्थान 'जयपुर' नाम से किंवदंतियों में बताया गया है, वह आंबेर नहीं है। इसलिए हम लोकमत के इलाके में जयपुर को प्रसिद्ध स्वीकार करते हुए गोकुल में ही अखा और गोस्वामी गोकुलनाथ जी की भेंट मान्य समझते हैं।

नर्मदाशंकर देवशंकर मेहता ने 'गुरु कर्या में गोकुलनाथ–नगुरा मन ने पाख्यो नाथ' पाठ प्रामाणिक स्वीकार किया है। 'अहमदाबाद पुस्तक प्रसिद्ध कारक मंडल' की ओर से सन् १८८१ ई में प्रकाशित पुस्तक में भी यही पाठ मिलता है। प्रथम पाठ जिसमें 'करता करते मैं चाख्यो नाथ' तथा 'मन के मोटो मद हरे न गुरु कल्याण शुं करे' कहा गया है, निश्चित रूप से अखा द्वारा कहा गया नहीं जान पड़ता। कदाचित् इसी पाठ से भ्रम में पड़कर इन्हें वैष्णव विरोधी तक स्वीकार कर लिया गया। हो सकता है, किसी वैष्णव विरोधी ने इस प्रकार की तुकबंदी अखा के नाम से मढ़ कर उसके द्वारा अपना मंतव्य साधा हो। इस छप्पे में अखा ने स्पष्ट स्वीकार किया है कि अपने निर्गुण मन का नाथ पहनाने के लिए अर्थात् अपना संस्कार करने के लिए उन्होंने गुरु किया था। तत्कालीन समाज में गुरु करना इतना प्रचलित था कि अखा 'निगुरा' नहीं रह सके। इसीलिए अखा ने गोकुलनाथ गोस्वामी जैसे जाने माने भक्त और विद्वान को गुरु किया, पर वह निगुरा मन जिसका संस्कार करने के लिए ही उन्होंने 'सगुरु बनो' कहा है 'नगुरा' था और फिर भी 'नगुरा' ही रहा। यहाँ यह व्यंजना स्पष्ट है कि सम्प्रदाय मत की मान्यतायें और उसके विश्वास उस स्वतन्त्रचेता के हृदय पर अंकित नहीं हो सके। अखा की आस्था गोकुलनाथजी द्वारा दीक्षित वैष्णव-दीक्षा पर अविचल न रह सकी, जिससे अखा अपने मन ही मन असंतुष्ट हुए होंगे कि यह 'नगुरा था और गुरु करने के बाद 'नगुरा ही रहा क्योंकि इसे गुरुवचन में श्रद्धा उत्पन्न नहीं हुई। संभवतः इच्छानुसार मन को बोध न होने की स्थिति में ही वे काशी गए। वहाँ शंकर अद्वैत से उनके जिज्ञासु मन को तोष प्राप्त हुआ। ब्रह्मानंद को उन्होंने गुरु किया, विद्वानों ने ऐसा अर्थ उनकी रचनाओं से निकाला है। काशी से अहमदाबाद के लिए लौटते समय गोकुल आकर गुरु गोकुलनाथ से भेंट करने के पहले ही सम्भव है कि गोस्वामीजी को किसीने

बताया हो कि अखा सोनार ने जो आपस दीक्षा लेकर गया था, काशीमें महानंद से दुबारा दीक्षा ली है। यदि यह सत्य है कि लौटते समय गोकुलनाथजी ने अखा से मिलने से इन्कार कर दिया था तो उसका कारण यह भी हो सकता है कि गोस्वामीजीने अनुमान लगाया हो कि अखा की बुद्धि अस्थिर तथा विश्वास डगमग है। जिस व्यक्तिने उनसे दीक्षा लेने के उपरांत बिना कारण बताये या बिना सूचना दिये दूसरा गुरु कर लिया है, उससे मिलना समय नष्ट करना अनुचित समझते हुए यदि गोस्वामी गोकुलनाथ ने उन्हें पहचानने से इन्कार कर दिया हो तो आश्चर्य की बात नहीं। संभवतः उन्हें मूलभूत कारणों का तो ज्ञान था नहीं। फिर भी अखा ने न तो गोस्वामी गोकुलनाथजी की निंदा की है, न वल्लभ मत की। अवश्य वे वैष्णवधर्मसे हटकर वेदान्ताद्वैतमत के अनुयायी हो गए थे।

श्री नर्मदाशंकर देवशंकर मेहता अखा का जीवनकाल सन् १६१५–१६७५ ई० मानते हैं। अखे गीता'[1] के रचना संवत् का दोहा' हमें बताता है कि इसकी रचना संवत् १७०५ वि० में हुई थी। उस समय तक अखा परिपक्व अवस्था को प्राप्त हो चुके थे। दीवान बहादुर श्री कृष्णलाल झवेरी ने भी अखा का जन्म ईस्वी सन् १६१५ स्वीकार किया है। श्री अम्बालाल बुलाखीराम जानी ने अपनी पुस्तक 'अखा भक्त अने तेनी कविता' में अखा के 'प्राप्ति अंग' की जो पंक्ति दी है[2] उसमें ५२ की संख्या का उल्लेख जिस प्रकार मिलता है लेखक ने उसे अखा के जीवन के ५२ वर्ष के संदर्भ में ग्रहण किया है परंतु अखा के कुछेक पदों में कई स्थानों पर बावन[3] शब्द का प्रयोग मिलता है। अतः श्री उमाशंकर जोशी तथा श्री मेहता दोनों ने प्राप्ति अंग में '५२ वर्ष आयु' अर्थ न मान कर गुजराती लिपि के ५२ अक्षर' माना है। बावन ते शुभ्र आखी वही–मम्मा गम्मा की रही

1 संवत् सत्तर पंचोत्तरो, उत्तम पक्ष चैत्र मास।
सोमवार रामनवमी पूरण ग्रंथ प्रकाश॥

2 बावन ते शुभ्र आखी वही,
मम्मा गम्मा की रही उम्मी॥

3 क–बावन बाहरो रे, हरि नावे वाणी मांय।
ख–बावन बाहरो मरणो अखा, जे ते बावननी वळी वार।
ग–बेनुं बावन मांय जे शुभ्र विमाप कुपै टळ्यों।

समझी ' का अर्थ है कि इन ५२ अक्षरों के जंजाल में बँधे हुए अपने को पंडित समझने वाले व्यक्ति ५२ अक्षरों से बाहर जा तत्व है, उन्हें नहीं समझ सकते। अर्थात् उस परात्पर तत्व को अक्षर-ज्ञान द्वारा नहीं वरन् अनुभूति द्वारा ही अनुभव किया जा सकता है।

'अखे गीता' के रचना-सम्वत् को हम गलत नहीं कह सकते हैं क्योंकि सम्वत् १७०५ में चैत्र मास के शुक्ल पक्ष के सोमवार को रामनवमी तिथि पंचांग में मिलती है। परन्तु यह कहना कि यह अखा की प्रथम रचना है अथवा उस समय अखा की आयु बावन वर्ष की सम नहीं जान पड़ता। हाँ अखा के 'फुटकल अंग' में आरम्भ का एक कथन* और मिलता है जिसमें अखाने कहा है—

तिलक करता त्रेपन थया
जप मालाना नाका गया।

इससे स्पष्ट जान पड़ता है कि उन्होंने अपने लोकविहित कर्मकाण्डी जीवन को ईश्वरप्राप्ति के अनुकूल न पाकर ही कहा होगा कि तिलक लगाते माला जपते ५१ वर्ष का हो गया हूँ, अनेक तीर्थों का भ्रमण करते करते पैर थक गये हैं, फिर भी हरि की शरण नहीं प्राप्त हुई। इससे यह भी सिद्ध होता है कि अखा अपनी ५१ वर्ष की आयु तक वैष्णव मतावलम्बी थे, और इसके बाद उन्होंने अनुभव किया कि कदाचित् यह मार्ग ईश्वरप्राप्ति तक उन्हें न ले जा सके। उन्होंने वैष्णवमत का विधि-विधान सहित अनुसरण किया होगा। परंतु तीर्थ-व्रत करने के पश्चात् भी उनके वैरागी चित्त में राग (सगुणभक्ति) उत्पन्न न हो सकने के कारण वे ज्ञानी संत—निर्गुण संत—बन गये। श्रीनर्मदाशंकर देवशंकर मेहता ने अपने ग्रंथ 'अखाकृत काव्यो, भाग १ में स्वीकार किया है कि अखा ने फुटकल अंग की रचना 'अखे गीता' से पहले की थी, क्योंकि 'फुटकल अंग' छप्पयों में 'ब्रह्मानंद' का उल्लेख नहीं मिलता है। इस हिसाब से उन्होंने माना है कि यदि 'अखे गीता' इससे तीन-चार वर्ष बाद की रचना हो तो उनका जन्म समय लगभग सं. १६२६ के आता है अर्थात् ईसी सन् १५९२ या लगभग १६००। दीवान बहादुर श्रीकृष्णलाल झवेरी द्वारा मान्य अखा का जन्म है सन् १६१५ है।

---

* तिलक करतां त्रेपन थयां, जप मालाना नाका गयां।
तिरथ फरी फरी थाक्या चर्ण, तो ये न पहोंच्या हरि के शर्ण ॥

अखेगीता' की रचना अखा ने काशी के विद्वान् ब्रह्मानंद से दीक्षित होने के बाद की है। नीम करते करते पैर थक लेने पर भी जब हरि की चरण नहीं मिली—तब उन्होंने इस प्रकरण, ग्रंथ की रचना सम्वत् १७०५ में की। श्री नर्मदाशंकर देवशंकर मेहता के कथनानुसार इस ग्रंथ के मंगलाचरण में अखा ने श्लेष द्वारा अपने गुरु 'ब्रह्मानंद'[1] का उल्लेख किया है। इससे पहले अपने 'गुरुशिष्य संवाद' के छप्पों में उन्होंने 'ब्रह्मानंद' शब्द का प्रयोग नहीं किया है। 'अखेगीता' की रचना के बाद के ग्रंथों में 'ब्रह्मानंद' का बारम्बार प्रयोग इस बात को सिद्ध करता है कि अपने जीवन के उत्तर काल में ही उन्होंने ब्रह्मानंद को गुरु किया होगा। उपर्युक्त तथ्यों के आधार पर अखा के जन्म के सम्बन्ध में कोई निश्चित सन्-सम्वत् बताना कठिन है, अवश्य यह प्रसिद्ध है कि है सन् १६०० के आसपास ही उनका जन्म हुआ।

अखा की जीवनी में ब्रह्मानंद के शिष्य बनने की कहानी बड़ी मनोरंजक है। मणिकर्णिका घाट पर काशी में आज भी साधु-सन्यासियों की जमघटी— काशी सीख भिक्षा ही देखने में आती है। उस समय भी यही दशा थी। अखा ने अनेक साधु-संतों की चरण-रज लेकर उनकी सेवा की पर उन्होंने देखा कि वे सब भी नितान्त सांसारिक लोगों की तरह ईर्ष्यालु और माया की लिप्सा में फँसे हुए हैं। अखा को उनमें किसी से भी तोष नहीं प्राप्त हुआ क्योंकि उनमें से कोई भी ऐसा नहीं मिला जिनसे वे संतुष्ट हो सकते। एक दिन घाट से कुछ हटकर एक सामान्य झोंपड़ी में अखा ने एक सन्यासी को एक ही शिष्य को बड़े मनोयोगपूर्वक वेदान्त-दर्शन समझाते देखा। कौतूहल उन्हें इसलिए हुआ कि काशी में ऐसा यह कौन गुरु है जो एक ही शिष्य को शिक्षा देने में तन-मन से जुट रहा है। फिर तो अखा ने उस सन्यासी की शिक्षण-पद्धति पर मुग्ध होकर नित्य नियमित रूप से सुनना अपना कार्यक्रम बना लिया। होता यह था कि सन्यासी ब्रह्मानंद वेदान्त दर्शन की व्याख्या विवेचना किया करते और शिष्य बैठा हुंकारी भरता रहता। एक दिन कदाचित् आलस्यवश शिष्य को नींद की झपकी आ गई, तब अपने स्थान पर बैठे बैठे बाहर से ही अखा हुंकारी भरने लगे। थोड़ी देर बाद वेदान्त से हटकर स्वामी ब्रह्मानंद का ध्यान इस परस्पर हाँ-हाँ पर गया, तो शिष्य को देखे और दिवा-निद्रा का सुख लेते देखा। अपने परोक्ष

१ चरण दिवसीने स्तुति कर्ह निद्र शक्ति ब्रह्मानन्दनी।

गीता के संबंध में जानने की जिज्ञासावश वे बाहर निकले। भटकते भटकते अखा से वहीं उनकी भेंट हुई, और उनके विद्या-व्यसन से पूर्णतया संतुष्ट होकर स्वामी जी ने अखा को विधिपूर्वक अपना शिष्य बना लिया। इस प्रकार हठात् या संयोगवशात् अखा स्वामी ब्रह्मानंद के शिष्य बने। श्रीकृष्णलाल मोहनलाल झवेरी ने 'माइल-स्टोन्स इन गुजराती लिटरेचर' के पृष्ठ ७६-७७ पर इस घटना की चर्चा की है। दीवान बहादुर नर्मदाशंकर देवशंकर मेहता ने भी 'अखाकृत काव्यो भाग १ के पृष्ठ १५ पर अखा द्वारा छिप कर एक वर्ष तक ब्रह्मानंद के उपदेशामृत का पान करते रहने की बात लिखी है। ब्रह्मानंदके गुरु के संबंध में कोई विशेष जानकारी मिलना कठिन है क्योंकि संन्यासियों में यह नाम विशेष प्रचलित है। अतः अखा के गुरु गौड़ 'ब्रह्मानंदी' के कर्ता ब्रह्मानंद थे या और कोई, यह ठीक-ठीक नहीं कहा जा सकता। श्री मेहता ने लिखा है कि ई॰ सन् १६०० में मधुसूदन सरस्वती के ग्रंथ पर ब्रह्मानंद ने टीका लिखी थी। सम्भव है, वही ब्रह्मानंद अखा के गुरु रहे हों। ब्रह्मानंद के संबंध में भी मेहता ने खोज की है कि उनके चार ब्राह्मणेतर शिष्य थे[1] —

ब्रह्मानंद

| | | | |
|---|---|---|---|
| बूटाजी | गोपाल | अखाजी | नरहरदासजी |

१ बूटा के फुटकर पद ही यत्र-तत्र मिले हैं। उनका लिखा कोई प्रसिद्ध ग्रंथ अभी तक प्राप्त नहीं हुआ है।

२. गोपाल सूरत के निवासी थे। सन् १६०५ ई॰ में उनके द्वारा अहमदाबाद में '*गोपाल गीता*' *नाम की रचना का उल्लेख*[2] *मिलता है।*

३ नरहरिदासजी नाम के एक गुजरात के कवि का उल्लेख[3] प्राप्त होता है जिन्होंने गुजराती भाषामें 'श्रीमद्भगवद्गीता' का सुन्दर भाषान्तर किया है। 'नरहरि गीता', 'वशिष्ठ सार', 'भक्ति मंजरी' और 'उद्धव गोपी संवाद' नामक रचनाएँ नरहरिदासजी की मानी गई हैं।

---

१ अखाना गुरु ब्रह्मानंद स्वामी पछी भागे वैदिकोना गुरु बना करतां भक्ता अने शूद्र इत्यादि ब्राह्मण जातिना नहि एवा अधिकारी जनोने ब्रह्म विद्यानो उपदेश आपी कृतार्थ करनारा हता। अखाकृत काव्यो, भाग १, पृ॰ १६।

२,३ वही पृष्ठ १७।

बात एक ही सिलसिले में कही गई है, इसलिए इसका भावार्थ यह निकलता है कि भक्त की अंतरात्मा बेचैन थी, उसमें जन्म-जन्मान्तर से हरि-मिलन की चाह कसक रही थी। गोस्वामी गोकुलनाथ को गुरु करने पर भी 'नगुरा' मन नगुरा ही रहा। अचानक एक दिन उनके समक्ष हरि का रूप प्रकट हो गया। शायद यही बात यदि कोई सूफी कहता तो कहता कि अचानक एक दिन दुई का पर्दा उठ गया। इसको इस तरह भी समझा जा सकता है कि भक्त का अन्तरात्मा ईश्वर प्रेम में विरहाकुल था। गोस्वामी गोकुलनाथ को गुरु बनाने पर भी हरि की प्रतीति नहीं हुई—विरह बढ़ता ही रहा कि अचानक एक दिन भजन करते उन्हें उस परात्परतत्व का साक्षात्कार हो गया जिसके लिए वे व्याकुल थे। उसके आगे भक्त कहते हैं[1]—

परातपर ब्रह्म परगट थया, गुण दोषो ते विसर्या गया,
ते नर ने आत्मा गुरु थये, अहमुं अखाजु ते चीतवे ॥

इससे यह भी सिद्ध किया जा सकता है कि उन्होंने अन्ततोगत्वा अपने आत्मा को ही अपना गुरु स्वीकार किया है। आत्मानुभूति द्वारा ही उन्हें ब्रह्मानंद की प्राप्ति हुई। ब्रह्मानंद के सम्बन्ध में उन्होंने स्वयं ही कह दिया है कि इसको वही समझ सकता है, जिसने इसका अनुभव किया है। यही है कबीर का 'अनुभवसांचा पंथ' जिसे आत्मा को गुरु करने के बाद अखा ने इन शब्दों में व्यक्त किया है। आत्मा की प्रतीति को सभी संतों ने एकमत से स्वीकार किया है, सभी ने इसे ही ब्रह्मानंद माना है। आत्मानुभूति के द्वारा ही जीव ब्रह्म का साक्षात्कार करता है। अतएव विद्वानों का यह कहना है कि गोस्वामी गोकुलनाथ के मत से संतुष्ट हो सकने की स्थिति में अखा ने अवश्य किसी दूसरे व्यक्ति को गुरु किया हो होगा, समीचीन नहीं। उपर्युक्त छप्पा के उदाहरण से यह सिद्ध करना कठिन नहीं है कि गोकुलनाथ गोस्वामी के बाद उन्होंने किसी को गुरु किया ही नहीं आत्मानुभूति ने ही उनको सच्चा मार्ग दिखलाया। बात स्पष्ट करने के लिए यहाँ हम वे छप्पे 'अखानी वाणी' भाग १ के प्रवेश अंग से उद्धृत कर रहे हैं—

मले भलो हुं एवुं न रह्यो, हरिने काजे मन आवर्यो
पछी हुं थयो में बाझ, सोच न भांगी मननी दाझ,
तरपन वेस कोई नी रह्यो, पछे गुरु करवाने गोकुल गयो ॥ १६६ ॥

---

१ छप्पा संख्या १६६, प्रवेश अंग, अखानी वाणी, भाग १ से।

गुरु उन्होंने नहीं किया है। 'अखागीता' के प्रारम्भ की पंक्ति "चरण चितकीने स्तुति करूँ, चिद शक्ति ब्रह्मानन्दमी" में ब्रह्मानंद का अर्थ गुरु ब्रह्मानंद भी हो सकता है और ब्रह्मानंदरूप तत्व भी। अखानी वाणी, भाग १ के पृष्ठ १०६ पर 'अखाना पद' संख्या १ की प्रथम पंक्ति 'गुरुमा गुरु मस्वारे, जेवा संत निरंजन देव' का यदि इसी न्याय से अर्थ करें तो अखा के गुरु का नाम निरंजनदेव भी सिद्ध किया जा सकता है। फिर गुरु के संबंध में अखा ने (पद संख्या २ में) कहा है—'ते गुरु सेविये रे, जेनुं मूल तोल न माप'। इस पंक्ति से यह सहज ही सिद्ध हो सकता है कि यहाँ अपरोक्ष आत्मा को ही गुरु मानने की राय दी गई है। इससे स्पष्ट है कि 'ब्रह्मानन्द' से काशी के स्वामी ब्रह्मानन्द का अभिप्राय अनिवार्य नहीं है।

फिर भी अखा की वाणी में शांकर अद्वैत के सिद्धान्तों का ऐसा प्रामाणिक और प्रामाणिक प्रतिपादन किया गया है कि यह किसी आप्त स्रोत से ही प्राप्त किया हुआ प्रतीत होता है। यदि अखा इतने शिक्षित नहीं थे कि उन्होंने अद्वैत वेदान्त के आकर ग्रंथों को पढ़कर यह ज्ञान प्राप्त किया हो, तो उन्होंने किसी गुरु से ही यह सब पाया होगा। वे गुरु ब्रह्मानन्द थे अथवा कोई अन्य यह जटिल समस्या समाधान की अपेक्षा रखती है। यदि अखाने 'ना मोहि मंत्र गुरु ना चेरा' लिखा है, तो उन्होंने कतिपय साखियों में आध्यात्मिक सिद्धि के लिए गुरु का होना अनिवार्य भी बताया है—

अखा गुरु कृपा बिना रखे करे हरि की आस।<br>
गिने मुकने खड़े ककये, ज्यूं का त्यूं याव कागस॥<br>
वेदरवीं दुनिया अखा, और आतमदर्शी कोय।<br>
वाको नैन सद्गुरु दिए, ताको आतमदर्शन होय॥<br>
जीव सकल पथ्थर अखा, सद्गुरु करे ताहे देव।<br>
सो ही जगत में पूजिये, ये सद्गुरु का भेव॥

इसके अतिरिक्त भारतीय परम्परा में भगवान् राम और भगवान् कृष्ण जैसे पूर्णावतारों के लिए भी गुरु द्वारा दीक्षित होना अनिवार्य संस्कार माना गया है। फिर अखा को ही इसका अपवाद क्यों माना जाय? अखा की किस प्रकार की उक्तियोंके आधार पर यह सिद्ध किया जाता है कि अंततोगत्वा

यहाँ स्पष्ट ही श्रीवल्लभ लक्ष्मीवल्लभ भगवान् कृष्ण और महाप्रभु वल्लभाचार्य दोनों का वाचक है। गोस्वामी तुलसीदासजी ने इसी शैली में मानस में अपने गुरु नरहरिदास के प्रति प्रणति समर्पित की है—

बंदौं गुरुपद कंज कृपासिंधु नररूप हरि।
महामोह तमपुंज जासु बचन, रविकर निकर॥

यदि अखा द्वारा प्रयुक्त 'ब्रह्मानंद' पद इसी परंपरा के अनुसार ब्रह्मतत्त्व एवं स्वामी ब्रह्मानंद दोनों का, बोधक मान लिया जाय, तो इस जटिल समस्या का ऐसा समाधान मिल जाता है जो 'ब्रह्मानंद' के भिन्न भिन्न अर्थ करनेवाले दोनों पक्षों के लिए समाधानकारक हो सकता है।

अखा-संबंधी शोध-कार्य करते हुए इस संबंध में एक नवीन तथ्य अवगत हुआ है जो अखा के गुरु की समस्या पर नवीन दृष्टि से विचार करने की भूमिका प्रस्तुत करता है। बड़ौदा विश्वविद्यालय के गुजराती विभाग के विद्वान् प्राध्यापक डॉ० योगीन्द्र जगन्नाथ त्रिपाठी जी ने मुझे अपने यशस्वी पिता संतप्रवर सागर महाराज की कुछ महत्त्वपूर्ण डायरियाँ और नोटबुकें कृपापूर्वक दिखाई हैं। एक नोटबुक में एक पृष्ठ पर सागर महाराज ने अखा की गुरु एवं शिष्य-परम्परा का वंशवृक्ष, अपने हाथ से बनाया है और दूसरे पृष्ठ पर अंग्रेजी में इस परंपरा के प्रमुख संतों के विषय में अपनी जानकारी को सूत्ररूप में अंकित किया है। सागर महाराज के इन उल्लेखों का मूल आधार क्या है यह स्पष्ट नहीं है। यहाँ उनकी प्रतिलिपि और प्रतिच्छाया (फोटो) दोनों ही दी जा रही हैं—

ॐ

Jagjivan Swâmi, whereabouts not known; lived at Benares

Brahmanand Swâmi – Do –

Akhâji, Goldsmith, Jaitpur (Ahmedabad)

Lâldâsji, Chhipâ Bhâvsar; Virpur in Vadâvnar State

Vidyâdhar, Nâgar Brahman (Lunâvâda)

Jivandâsji, Khadayata Bania of Khânpur in Lunâvâda, his Samâdhi near Shehera in Lunâvâda State

Harikrishna Dave Nâgar Visnagrâ, Lakha Patel's pole, Ahmedabad

Ratanbâi, his daughter

Jita Muni, Barot of Nadiâd, his Samâdhi at Uttran near Surat

Kalyandâsji Patidar of Vinel in Cambay State, his Samâdhi near Kahânva (? Jambusar)



सागर महाराज के हाथ की लिखी हुई टिप्पणी

क्रमांक २






क्रमांक ३

Jagjivan Swami, whereabouts not known, lived at Benaras

Brahmanand Swami— —do

Akhaji, Goldsmith, Jetalpur ( Ahmedabad )

Laldasji, Chhipa Bhavsar, Virpur in Vadasinor State

Vidyadhar Nagir Brahmin ( Lunavada )

Jivandasji, Khadayata Bania of Khanpur in Lunavada, his Samadhi near Shimalia in Lunavada State

Harikrishna Dave, Nagir Visnagra, Lakha Patel's pole, Ahmedabad.

Ratanbai, his daughter

Jita Muni Barot of Nadiad, his Samadhi at Uttan, near Surat.

Kalyandasji, Patidar of Unel in Cambay State; his Samadhi near Kahanva ( T Jambusar )

सागर महाराज की इस सामग्री में अखा की गुरु-परम्परा जगजीवन स्वामी से आरंभ हुई मानी गई है। जगजीवन स्वामी को अखा के लोकप्रसिद्ध गुरु ब्रह्मानंद का गुरु माना गया है। उनके संबंध में अंग्रेजी में यह लिखा गया है कि वे बनारस में रहते थे पर उनके विषय में इससे अधिक ज्ञात नहीं है। यदि जगजीवन स्वामी का व्यक्तित्व और स्थिति स्पष्ट हो जाय तो संभव है अखा के गुरु की समस्या का अधिक निश्चयपूर्ण समाधान हो सके।

हिंदी साहित्य के इतिहास में जगजीवनदास नाम के तीन संतों का उल्लेख मिलता है। ये तीनों जगजीवनदास तीन भिन्न-भिन्न संप्रदायों के थे। जगजीवनदास प्रथम दादूपंथी थे। जगजीवनदास द्वितीय निरंजनी संप्रदाय के प्रमुख बारह अखाड़ों में से जिनको निरंजनी महंत की संज्ञा प्राप्त है। जगजीवनदास तृतीय सतनामी संप्रदाय के आचार्य थे। जगजीवनदास निरंजनी के विषय में जो वृत्त मिलता है उससे यह अनुमान होता है कि वे या तो अखा के समसामयिक होंगे अथवा उनके कुछ ही बाद पीछे हुए होंगे। सतनामी संप्रदाय के आचार्य जगजीवनदास अखा के परवर्ती थे क्योंकि उनका जन्म सं० १७२७ या १७१६ माना गया है[1], जबकि अखा का जन्म १६४९ के आसपास माना जाता है। अब केवल दादूपंथी जगजीवनदास रह जाते हैं। कालक्रम की दृष्टि से विचार किया जाय तो इन जगजीवनदास अखा के गुरु ब्रह्मानन्द का गुरु होना असंभव नहीं कहा जा सकता। ये जगजीवनदास दादू के शिष्य बताये जाते हैं। दादू के जन्मकाल के विषय में प्रायः सभी विद्वान् एक मत हैं। वे मुगल सम्राट् अकबर के समकालीन थे और उनका जन्म फाल्गुन सुदी ८ बृहस्पतिवार सं० १६०१ मान्य है। इस प्रकार दादू का जन्म अखा से लगभग पचास वर्ष पूर्व पड़ता है। जगजीवन के विषय में दादू के जो विवरण उपलब्ध हैं उनसे यह प्रतीत होता है कि आयु में या तो वे अपने गुरु के समवयस्क होंगे अथवा अधिक से अधिक कुछ ही कनिष्ठ। इसलिए इनका समय भी अखा के पर्याप्त वर्ष पूर्व माना जा सकता है। इनके काशीवासी होने के भी प्रमाण मिलते हैं और इस अवधि में ब्रह्मानन्द नाम के इनके कोई शिष्य यहाँ रहे हों, तो इसे असंभव नहीं कहा जा सकता। आचार्य परशुराम चतुर्वेदी ने इनके विषय में लिखा है— 'संत दादू दयाल के प्रसिद्ध शिष्यों में

---

1 उत्तरी भारत की संत परंपरा, पृष्ठ ५११।

जगजीवन का भी नाम लिया जाता है जो एक महान् पंडित थे। ये काशी में बहुत दिनों तक रह कर अध्ययन कर चुके थे और वहाँ से दूंढारण चले आए थे। इन्होंने आमेर में आकर दादूदयाल को शास्त्रार्थ के लिए ललकारा था, किंतु उनके गंभीर एवं निर्मल स्वभाव के सामने इनके पाण्डित्य की एक न चली और अंत में ये इनके शिष्य हो गये। इनका थांबा दहली ( दौसा ) में है और इनकी रचनाएं भी बहुत हैं। [1] चतुर्वेदी जी ने यह भी बताया है कि दादू के प्रसिद्ध विद्वान् शिष्य सुंदरदास अपने गुरु के देहावसानके पश्चात् इन्हीं के पास रह कर ' गुरुवाणी ' को समझते और कण्ठस्थ करते थे। [2] उन्होंने लिखा है—'गुरु-वाणियों के समझने में इन्होंने रज्जबजी एवं जगजीवनजी से विशेष सहायता ली थी ...। [3] जगजीवनजी ने काशी में सुंदरदास के दर्शन और साहित्य के गहरे अध्ययन की समुचित शिक्षा- दीक्षा की व्यवस्था भी की थी। [4] राघोदास ने अपनी 'भक्तमाल' में दादूदयाल के बावन शिष्यों की जो सूची दी है, उसमें भी इन जगजीवन का नाम है[5]

> जगजीवन, जगनाथ, तीन गोपाल बखानूं ।
> मोहनदास, हून पहसी, केसव दैसानूं ॥
> माधवमुरदास, नागर, निजाम मम राघो बंधि करत ।
> दादूजी के पंथ में ये बावन दिग्गज महंत ॥ ६२ ॥

आचार्य प्रवर क्षितिमोहन सेन ने भी अपने प्रसिद्ध बंगला ग्रंथ 'दादू' में इन जगजीवन की चर्चा की है। [6] उन्होंने बताया है कि दादू आमेर में रहते थे और जगजीवन दौसा के पास दहली में। इस प्रकार दूर होते हुए भी गुरु दादू अपने शिष्य जगजीवन की सहायता किया करते थे। इस प्रसंग की एक साखी मिलती है—

---

१ वही पृष्ठ ११३।
२ वही, पृष्ठ ११७–११८।
३ वही पृष्ठ ११८।
४ वही, पृष्ठ ११८।
५ वही, पृष्ठ ११९।
६ दादू पृष्ठ ६१६२।

जगजीवनजी ब्रह्मही आमी थे गुरदेव ।
ताही समय साखी लिखी जगजीवन प्रति भेव ॥

कहा जाता है दादू ने इनको यह साखी लिखकर भेजी थी—

दादू सहजैं मेला होयगा हम तुम हरी के दास ।
अंतरगति ही मिलि रहे करि परगट परकास ॥

अर्थात् उसका सहज मिलन होगा हम तुम सब उस हरी के दास हैं । यदि अंतर को प्रभु से युक्त रखा जाय, तो वह प्रकाश स्वयं प्रकट होता है । जगजीवन अपने शास्त्रज्ञान के अभिमान से आक्रान्त थे । आचार्य क्षितिमोहन सेन ने यह दोहा भी उद्धृत किया है जिसमें यह बतलाया गया है कि जगजीवन काशी विद्या और शास्त्रज्ञान के अभिमान से भरे हुए दादू के पास पहुँचे किन्तु उनका एकही पद सुनकर वे उनके शिष्य-सिरताज हो गये—

जगजीवनजी पैज करि आये पारखा काज ।
गुरु दादू यहु पद कह्यौ, भए तबहि सिष सिरताज ॥

बताया जाता है कि इस दोहे में जिस पद का संकेत है, वह दादू के पदों में राग रामकली संख्या १६८ है । इसका सारांश है :—

'हे पंडित, जिससे राम मिलें, वही करो । वेद पुराण पढ़ पढ़ कर क्या विपदा के फेर में पड़े हो ? जिस से आतोष प्राप्त हो, वह औषध करो । जिस समय प्राणों को प्रभु का स्पर्श प्राप्त होता है, उस समय परम सुख मिलता है और संसार के बंधन खुल जाते हैं । इन्द्रियों की अपार अग्नि से शरीर जलता रहता है, जिस सदानंद से तन-मन शीतल होता है उसी जल में डूबना चाहिए । वह पथ मुझे बतलाओ जिस से पार उतरा जा सके । वह विचार करो, जिस से भूल कर भी मन आपद पर न आय और आपं इधर उधर न फिरे । गुरु उपदेश के मंत्र-प्रदीप को हाथ में लो, जिस से अन्धकार दूर हो जाय और सब कुछ देखा जा सके । दादू कहते हैं वही पंडित है और वही ज्ञाता है जो यह जानता है कि राम कैसे मिलेंगे ।"

शोध की वर्तमान स्थिति में अपने पास अनुमान ही एक मात्र साधन है । अनुमान की पुष्टि के लिए ब्रह्मानंद और जगजीवन संबंधी तथ्यों

का अधिक अन्वेषण और उपलब्धि वांछनीय है। अखा का संबंध काशी के ब्रह्मानंद और उनके गुरु दादू के शिष्य जगजीवन के साथ जोड़ने में किसी प्रकार की बाह्य असंगति नहीं दिखाई पड़ती। अखा की अधिकांश हिंदी रचना ज्ञानमार्गी निर्गुणिया संतों की तरह संबद्ध है। इस दृष्टि से ये सीधे कबीर और दादू आदि हिंदी संतों की परम्परा के साथ जुड़े हुए हैं। उन्हें इस परंपरा के साथ जोड़नेवाला कोई सूत्र होना तो अनिवार्य ही है, और यह सूत्र यदि दादू के शिष्य और ब्रह्मानंद के विद्वान् गुरु जगजीवन ही हों, तो इसे किसी प्रकार से अस्वाभाविक या असंभव नहीं कहा जा सकता। मैं इस के पूर्ण सत्य होने का दावा नहीं करता केवल सागर महाराज द्वारा प्रस्तुत तथ्यों के अन्वेषण और परीक्षण का ही आग्रह रखता हूँ। सागर महाराज की कोटि के सब संत प्राय सब प्रकार के पूर्वाग्रहों से मुक्त होते हैं इस लिए उनके द्वारा प्रस्तुत तथ्य गंभीर अन्वेषण की अपेक्षा रखते हैं। सागर महाराज को जगजीवनवाला सूत्र कहाँ प्राप्त हुआ, यह बात स्पष्ट नहीं हो सकी है, पर यह अनुमान किया जा सकता है कि उन्होंने उसे अखा की संत-परंपरा में ही कहीं पाया होगा।

इतना ही नहीं सागरधाम प्रेममाला पुष्प १ के रूप में 'सागर नी विचारणा' नाम की जो पुस्तिकायें प्रकाशित हुई हैं उसके तृतीयांक के प्रारंभिक पृष्ठ पर ही सागर महाराज ने इस विषय पर एक नया ही प्रकाश डाला है।

26-8-14

18-8 14 Karachi Sind.

Amongst Gujarati Bhaktas Narsimha Pritam Akha and Mirabai and many others are realised souls They have reached the Goal through the Path of Devotion. Akha received the following Mantra from his Guru Brahmananda

गुजराती भक्तोमां नरसिंह प्रीतम, अखो, मीराबाई अने बीजा अनेक आत्माओ छे। आ बधाने पोतानुं लक्ष्यबिंदु भक्तिना मार्गथी सिद्ध कर्युं छे।

प्रकाशित करने योग्य नहीं समझे जाते। संभव है, सागर महाराज द्वारा प्रस्तुत हस्तलिखित ग्रन्थ इसी कोटि के हों और वे उन्हें अखा की शिष्य परंपरा के अंतर्गत वैसल से उपलब्ध हुए हों। गुजरात के जंबूसर ताल्लुके में कहानवा बंगला नामक उच्चकोटि के साधुओं का एक आश्रम है। यहां के साधु भी अखा की शिष्य-परंपरा में हैं। अखा की शिष्य प्रणाली का जो वंशवृक्ष पीछे दिया गया है, उस में अंतिम ममतारामजी महाराज हैं। ममतारामजी महाराज सागर महाराज के परम मित्र थे। ममतारामजी महाराजने 'संतों की वाणी' की प्रस्तावना में बताया है कि उनके आश्रम में बहुत से संत महात्माओं की वाणी का अप्रसिद्ध ग्रन्थ-भंडार संचित और सुरक्षित है। सागर महाराजने इस आश्रम के प्राचीन वाणी-भंडार का अनुशीलन और अन्वेषण ममतारामजी महाराज के सहयोग से किया था। 'संतों की वाणी' का उपोद्घात भी उन्होंने ही लिखा है। इस लिए यह संभव है कि सागर महाराजको अखा की अंतरंग साधना प्रणाली के कुछ ऐसे तथ्यों की जानकारी रही हो जो शुद्ध साहित्यिक अध्येताओं और अनुसंधाताओं से छूट गए हों।

अखा का प्रभाव गुजरात के आध्यात्मिक क्षेत्रों में बहुत व्यापक है। मेरा अनुमान है ब्रह्मज्ञान प्राप्त कर काशी से लौट आने के बाद अखा ने गुजरात छोड़ कर बाहर यात्रा नहीं की। यदि उन्होंने ऐसा किया होता तो कबीर की तरह उनका प्रभावक्षेत्र भी भारतव्यापी होता। उनके प्रभाव का गुजरात तक सीमित रह जाने का एक कारण उनकी वाणी का अप्रसिद्ध और अप्रकाशित रह जाना भी प्रतीत होता है। यदि यह वाणी प्रकाश में आई होती, तो संपूर्ण देश में साहित्यिक और आध्यात्मिक क्षेत्रों में उसे कबीर की वाणी से कम आदर न मिलता।

अखा जी की शिष्य-परंपरा में बहुत उच्च कोटि के आचार्य भक्त और संत हो गए हैं। उनके दो प्रसिद्ध शिष्यों के नाम हैं लालदास और विद्याधर। कहानवा बंगला के संतों की परंपरा लालदास से चली है और विद्याधर से एक दूसरी शाखा फूटी है। लालदास परमहंस कहलाते थे और अवधूत कोटि के महान् संत थे, उनकी रचनायें आध्यात्मिक साहित्य के अमूल्य मानी जाती हैं। कुछ लोग उन्हें महात्मा कबीर का अवतार मानते हैं। लालदासजी के दो शिष्य थे हरिकृष्ण और जीवनदास और महात्मा हरिकृष्ण के शिष्य थे

परमहंस जीता मुनि जिनकी संपूर्ण वाणी वेदांत की सातवीं भूमिका का अनुभव स्पष्ट करनेवाली और अलख देश की अलखी राह उद्घाटित करनेवाली मानी जाती है। महात्मा हरिकृष्ण की शिष्याओं में परमहंस माताजी रतनबाई और परमहंस माताजी धीरीबाई नाम की दो महान् साधिकाएँ भी थीं। इन दोनों साधिकाओं ने भी अपने भजनों में जीता मुनि का उल्लेख किया है, और जीता मुनि ने अपने भजनों में इन दोनों साधिकाओं का। इनकी एक आरती प्रसिद्ध है जिस में अखा जी के गुरु ब्रह्मानंद स्वामी का स्पष्ट उल्लेख है—

सद्गुरु जी ए आपणा समरथ्यु सुख अपार
ब्रह्मानंदस्वामी अनुभव्या रे।
मने भास्युं छे ब्रह्माकार—
हरि गुरुदेवनी आरती।

महानुभाव जी ए महेर करी, समजावी सघळी रीत
जाग्रत स्वप्न सुषुप्ति रे, मुने भास्युं छे तुर्यातीत—
हरि गुरुदेव नी आरती।

सद्गुरु शोभा शी कहुं मुखे वर्णवी नव जाय,
हरिहर ब्रह्मा स्तुति करे रे तोय अस्ताईन सोहाय—
हरी गुरुदेवनी आरती।

अलेखपणुं अविलोक्युं रे, सद्गुरु केरी ओथ
अन्तरजामी आत्मा रे हरि जिवणा पोतानी साथ—
प्रभु जिवणा पोतानी ओथ—
हरि गुरुदेवनी आरती।

आरति उतारे म्हारा हरिगुरु संत ग्रस्या सर्व फंद,
बोराओ न बंध—
हरि गुरुदेवनी आरती।
आरती करी ने हैडे धारजो करे श्रवण, मनन, निज ध्यान,
सद्गुरु जी ने शीश सोंपतो रे, म्हारे टळी गयुं देहाभिमान
म्हारे मटी गयुं देहाभिमान—
हरि गुरुदेवनी आरती।

(संतोनी वाणी उपोद्घात, पृ० ३४-३५)

(३)

आचार्य हजारीप्रसाद द्विवेदी ने मध्यकालीन सन्तों और भक्तों को दो भागों में बाँटा है। उनका कहना है ' भक्ति ने उत्तरभारत के दो श्रेणी के भक्तों में दो रूप ग्रहण किए। जो भक्त ऊँची जातियों से आये थे उनमें उसने जो रूप ग्रहण किया, वह परंपरा प्रचलित विश्वासों के प्रति उतने तीव्र और आक्रामक रूप में नहीं प्रकट हुई जिस आक्रामक रूप में वह उन भक्तों में प्रकट हुई जो समाज की निचली श्रेणी की जातियों के भीतर से आये थे। प्रथमश्रेणी के भक्तों ने समाज में प्रचलित शास्त्रीय आचार-विचार व्रत उपवास ऊँच-नीच की मर्यादा को स्वीकार कर लिया। उनका असंतोष दूसरी श्रेणी के भक्तों के असंतोष से बिलकुल भिन्न था। वे सामाजिक व्यवस्था से असंतुष्ट नहीं थे। वे लोगों के भोगपरक मध्यमवृत्तिमूलक आचरण से असंतुष्ट थे। श्रुति और स्मृति-परम्परा में आनेवाले धर्मग्रन्थों को *कर्तव्य-अकर्तव्य के निर्णय के लिये उन्होंने अविसंवादी प्रमाण के रूप में* स्वीकार किया। दूसरी ओर निचली श्रेणी से आये हुए भक्तों में सामाजिक व्यवस्था के प्रति भी तीव्र असंतोष का भाव व्यक्त होता है। यद्यपि उनमें भी वैयक्तिक आत्म-शुद्धि पर कम जोर नहीं दिया गया।'[1] अब प्रश्न यह है कि अखा को हम कवियों में कहाँ रखा जाय?

गोवर्धनराम त्रिपाठी[2] ने लिखा है, अखा न ब्राह्मण थे और न क्षत्रिय थे। जाति के सुनार थे और उनका मस्तिष्क ब्राह्मणों की परंपरा के पैतृक पक्षपात और क्षत्रिय वर्ग की नैतिक दुर्बलताओं से मुक्त था। वे व्यावहारिक सत्यों को दृष्टि में रखकर सोचना चाहते थे। जब उनके पास विचार होते थे, तब वे अपने विचारों के लिए उपयुक्त शब्दों का निर्माण कर ही लेते थे। व्यावहारिक दर्शन उनका मार्ग था और मानव आत्मा के लिए निकटतम स्वर्ग का अनुसंधान करना ही इस स्वर्णकार के जीवन की सर्वग्राही महत्त्वाकांक्षा थी। वे अपने परिवेश की एक एक वस्तु को लेते हैं, और उसे अयोग्य दूषित वस्तु सिद्ध कर अस्वीकार करते और नष्ट कर देते हैं। अंततः उन्हें पाकर अद्वैत दर्शन में अपना अभीष्ट स्वर्ग प्राप्त होता है और इससे

---

१ मध्यकालीन धर्मसाधना पृ० ८७-८८।

२ क्लासिकल पोयेट्स आफ गुजरात, पृ० २६।

वे ज्ञानपूर्वक मनमाने मामूलों की सृष्टि करते हैं और इसी से वे अपने दर्शन का निर्माण करते हैं। चाहे वे भेद करें चाहे निर्माण, उनमें अपनी धरती के बद्धमूल अंधविश्वासों से मुक्ति पाने की असाधारण क्षमता है। पदमस्त की जो रचना उन्होंने की है वह उनके द्वारा आहत भोला भेड़की के सर्वथा उपयुक्त थी। उनकी यह निमिति व्युत्पत्तिजन्य है। उनकी सबसे बड़ी मौलिकता उनकी ध्वंसात्मक विचारधारा में है। उनमें ऐसा शक्तिशाली आवेगजन्य है, जिससे वे बड़े सरस और सारपूर्ण व्यंग्य की सृष्टि कर सकते हैं। उनके प्रहार भयानक होते हैं, और फिर पर ठीक जगह पड़ती चोट करते हैं। इसके लिए वे नयी नयी कहावतों और सूत्रों की सृष्टि करते हैं जो नितान्त मौलिक होते हैं और स्वराष्ट्र के जनजीवन के अंतर्निहित शक्तिशाली भावों का प्रिय लगते हैं। शेक्सपियर की अनेकानेक उक्तियों की तरह वे लोकभाषा में अत्यंत प्रचलित हो गये हैं।

अक्खा सोनार थे। अतएव ऊँची जातियों से आये भक्तों से आचार्य हजारीप्रसाद द्विवेदी का यह अभिप्राय यदि केवल ब्राह्मण और क्षत्रिय हो तो अक्खा उस श्रेणी में नहीं आते। यदि इससे निचली श्रेणी से आये हुए भक्तों' का संकेत कबीर, दादू आदि की ओर है, जो जुलाहा और धुनिया जैसी हीन मानी जानेवाली जातियों के थे, तो अक्खा इस श्रेणी में भी नहीं रखे जा सकते। सोनारों की जाति हीन नहीं मानी जाती, वे वाणिज्यवर्ग के समकक्ष समझे जाते हैं। फिर भी उनकी वाणी में सामाजिक व्यवस्था और उसकी रूढ़ियों और प्रचलित अंधविश्वासों के प्रति वैसा ही असंतोष और वैसी ही तीव्र आक्रामकता मिलती है, जैसी कबीर की वाणी में पायी जाती है। इसलिए संतों की वाणी में सामाजिक व्यवस्था के प्रति जो असंतोष और आक्रामकता मिलती है, उसे प्रत्येक अवस्था में उनकी जाति से संबद्ध करना बहुत उचित नहीं प्रतीत होता। मत यही होता है, जो सत्य का साक्षात्कार कर लेता है। अतएव ऐसे संत की वाणी में यदि जाति अथवा अन्य किसी प्रकार का पक्षपात पाया जाय तो इसे उसकी अपूर्णता ही कहा जायगा। मेरा विचार है, सामाजिक व्यवस्था में पाये जाने वाले वैषम्य अन्याय और अनीतिमत्ता के प्रति असंतोष और आक्रोश सभी संतों और भक्तों में है चाहे वे ऊँची मानी जाने वाली जातियों के हों अथवा निचली श्रेणी से आये हुए हों। अतर केवल इतना है कि जो संत शिक्षित और विद्वान हैं, उनका असंतोष और आक्रोश

अपेक्षाकृत सौम्य वाणी में अभिव्यक्त हुआ है और जो अशिक्षित हैं उनकी वाणी में कटुता और ध्वंसात्मकता अधिक है। इस प्रकार दोनों श्रेणियों के संतों में जो भेद दिखाई पड़ता है, वह ऊपरी मात्र का है। ऊँची जाति के कहे जानेवाले शास्त्रज्ञानसंपन्न संतों ने सामाजिक अन्याय की न उपेक्षा की और न उसे क्षमा किया। सामाजिक अन्याय के प्रति उनकी विचारधारा में भी कम ध्वंसात्मकता नहीं है, पर उनकी दृष्टि अधिक रचनात्मक है। वे समाज-व्यवस्था पर ऐसे अविवेकपूर्ण प्रहार नहीं करते, जो विरोधियों और विधर्मियों से आक्रान्त समाज में अनास्था और अराजकता उत्पन्न करे तथा आत्मघाती बन जाय। गोस्वामी जी ने लिखा है, बिना विवेक उत्पन्न किए हुए विद्या व्यर्थ है— "विद्या बिनु विवेक उपजाये।" तथाकथित ऊँची जातियों के संतों में सामाजिक अन्याय के प्रति जितना आक्रोश है उतना विवेक भी उतना ही जागृत है। इसलिए उनकी वाणी में सौम्यता है, लोकसंग्रह उसकी कसौटी है, वह सुरसरि के समान सब के हित को दृष्टि में रखकर आविर्भूत होती है। तात्पर्य यह कि जाति के पूर्वाग्रह का संस्कार इस श्रेणी के संत में नहीं है। वे इस स्थिति से ऊपर उठ गये हैं, इसीलिए संत हैं। जाति-पाँति का विरोध कबीर आदि संत भी इसलिए करते थे कि उन्हें वे केवल पारमार्थिक दृष्टि से निःसार और मिथ्या प्रतीत होते थे। उनके विरोध का कारण यह नहीं है कि वे नीची जाति में उत्पन्न हुए थे इसलिए उनमें एक प्रकार की हीनता थी, जो उनकी ध्वंसात्मक विचारधारा में चरितार्थ हुई है। यदि ऐसा मान लिया जायगा तो संत की महिमा पर बड़ा भारी आघात लग सकता है। ऊपर बताया जा चुका है अखा की वाणी में कबीर से कम कटुता आक्रामकता या ध्वंसात्मकता नहीं है। गुजरात में उनकी वाणी 'चाबखा' अर्थात् चाबुक या कोड़ा कही जाती है। पर वे कबीर की तरह किसी नीची जाति में उत्पन्न संत नहीं थे। तात्पर्य यह कि सन्त की दृष्टि तात्त्विक होती है वैयक्तिक रुचि अरुचि से प्रेरित नहीं।

पंडितवर गोवर्धनराम त्रिपाठी के अनुसार अखा की वाणी के दो पक्ष हैं — एक ध्वंसात्मक और दूसरा रचनात्मक। ऊपर बताया जा चुका है कि गोवर्धनराम त्रिपाठी वाणी के ध्वंसात्मक पक्ष को ही उनकी सबसे बड़ी मार्मिकता मानते हैं। जहाँ तक उनकी गुजराती वाणी का संबंध है, यह मान्यता सत्य हो सकती है। पर अखा की हिंदी वाणी में ध्वंसात्मक विचारधारा है

बाबा के अनुसार इस तत्त्व को अनुभव करने की शर्त है, रूप अरूपी होना। 'संतप्रिया' ग्रन्थ में उन्होंने कहा है—

रूप अरूपी जे भए, अनुभे अकथ अरूप।

परम प्रेम-विभोर होकर शब्दालंकार-ज्ञानविहीन बाबा ने उस अकथ अरूप अनिर्वचनीय सत्ता का साक्षात्कार किया है जो 'अवाङ्मनसगोचर' है। इस देश में इसी को काव्य का महानतम स्रोत माना गया है, क्योंकि इस स्रोत से प्रादुर्भूत काव्य शाश्वत सत्य और चिरस्थायी प्रेम से मंडित रहता है। इसी स्रोत से विस्फूर्जित रस ने बाबा को कवि बना दिया है, वे स्वयंभू कवि हो गये हैं, कविर्मनीषी बन गये हैं। इसीलिए उनकी वाणी लोक की उल्टी चाल देख कर जितनी कटु हो गई है, उतनी ही वह लोकमंगल की भावना से ओतप्रोत भी है—

रे मन राम हरे न पेहचान्यो कौन गुनी इतो जो रे गुमानी।
ओर के नीर ज्यूं धन जोबन, ज्यों घन में बिजुरी मुसुकानी।
ठाढ़ी में मोठी तू मोहके प्रानी छेह के संत सद्गुरु ज्ञानी।
हंस कला गुरु देवे बाबो कहे, न्यारा करे दुध रहे पानी को पानी।

बाबा कहते हैं, वेदपाठ, विविध ऐश्वर्य-भोग, तपस्या और ब्रह्मचर्य आदि सब मन के रिझाने या बहलाने के उपकरण मात्र हैं, सत्य तो केवल मनातीत' है जो मन को मिटा कर ही मिल सकता है—

मन रीझावन वेद दिया सब
मन रीझावन चौदह विद्या री,
मन रीझावन पाट पटंबर
मन रीझावन महल अटारी।
मन रीझावन हो ताप तपे सब,
मन रीझावन होम ब्रह्मचारी।
मन कू फेरि मनातीत पावे,
सोही गुरु मेरे मन क्रम न्यारी।

जिसने इस 'मनातीत" के भजन की विधि नहीं जानी, उसे चारा तारना भी चाहे तो कैसे तारे—

इस प्रकार की रचनाओं में भाषा का परिष्कार नहीं मिलता है, भाषाएं वे बड़ी अटपटी और अनगढ़ भी लग सकती हैं। फिर भी उनमें सत्य, प्रेम और सौंदर्य की गहनतम अनुभूति का झंकार मुखर हो रहा है जिसके कारण वे किसी अनिर्वचनीय संगीत माधुरी से सिक्त हो गयी हैं। डा० पीताम्बर दत्त बड़थ्वाल ने जिसे 'ईश्वरोन्मुख संगीत की भाव प्रवणता' कहा है, वह अखा की वाणी में सर्वत्र व्याप्त है। उनकी वाणी में सत्य की अनुभूति से एक प्रकार की गति स्वभावतः उत्पन्न होती है जो बहिर्मुखी न होकर अन्तर्मुखी रहा करती है जो सभी गतियों के मूलस्रोत अंतिम शांति में विलीन हो जाती है। परम तत्त्व की अनुभूति का भावोद्रेक अखा में ऐसे प्रेम-संगीत का सर्जन करता है इस प्रकार के पद इसके परिचायक हैं—

१ हूं हेरत गई हेराई, अलख गति लोरिया।
तू मनसा वाचा काय, सभी सुरम्य मोरिया। हूं हेरत।
बाहर भीतर तुहि बसा विस है हरि हाजर हजूरा।
हर घट स्याम, बेदरूपी करनी, ज्यों त्यों भाषा पूरा। हूं हेरत।
वो बिन रची पची मुखा संसार, पिपु का पार न पावै। हूं हेरत।

२ प्यारे चारु दामन को ढूंढन को
जो जहां देखूं वहां आप धनी।
तु मांज भी ने हूं तुम मांहा
देखी मुझको आप बनी।
ज्यूं दरियाव की मछली को
नैन नैन पीछे सो नीर मांहीं।
यूं मुझको बनी रही अखा।
सो सांई गर्कोम्स है न बाहा।

३ अरबद में समझा अखा सुन्य सुन न रहो मोय।
अरबद रस अंग में पच्या, छुटत ताकी सोय।

सब संतों की तरह अखा की वाणी में भी कोरे नैतिक प्रवचन बहुत हैं। इस प्रकार के प्रवचन प्रायः आध्यात्मिक अनुभूति के क्षण से स्फुरित न होने के कारण उपदेशात्मक और नीरस हो जाते हैं। किंतु कबीर की तरह अखा

कबीर ने यह भी बतलाया है कि उनका सहज उस रामरस की उपलब्धि का बोधक है जिसके एक बूँद पर सब जप-तप निछावर है। इस रस को पीनेवाले की सब तृष्णाएँ चिरकाल के लिए शान्त हो जाती हैं—

सहज सुनि में जिन रस चाख्या सतगुरु थैं सुधि पाई।
दास कबीरा इहि रस माता कबहूँ उछकि न जाई।
( क० ग्रं० पद ७७ )

इस 'सहज' या 'सहजा' के पर्याय के रूप में कबीर ने समाधि, उन्मनी, मनोन्मनी अमरत्व तथा निरंजन, तुर्या आदि अनेक शब्दों का प्रयोग किया है। 'यह वह अवस्था है जब मन और प्राण एकीभूत हो जाते हैं और जब चंचल मन स्थिर और वशवर्ती हो जाता है। ... ऐसी अवस्था में उसके भीतर भी शून्य है बाहर भी शून्य है .... आसमान में जैसे कोई सूना घड़ा रखा हो। परन्तु असल में वह भीतर से भी पूर्ण होता है, बाहर से भी पूर्ण होता है। समुद्र में जैसे भरा घड़ा डूबा कर रखा गया हो।[1]'

दादू ने भी प्रायः कबीर के ही अर्थ में 'सहज' का प्रयोग किया है। वे कहते हैं, पंडितगण 'बेद-किताबें' पढ़-पढ़ कर हार गये, वह नहीं मिला। किंतु मुझे तो वह साजन सहज भाव से मिल गया। उस प्रिय (साजन) की आँख जिसको लग जाती है, और जो उसके अपरिमेय स्वरूप रूप का साक्षात्कार कर लेता है, उसकी 'सुत-वित कामिनि-धाम' की ममता और आसक्ति तुरंत दूर हो जाती है—

सहजै सहजै साजन घर आया।
ते बेद किताबूं नाहीं लखाया।
सहजै सहजै साजन घर आया।
× × ×
अगम अगोचर कहिते हारे,
पढ़ते पढ़ते पंडित हारे।
सो सुरिजन सुख कीई रे सवारे,
सहजै सहजै साजन घर आया।
× × ×

---

१ आचार्य हजारीप्रसाद द्विवेदी—कबीर पृ० ५०–५१।

प्रगट परगटि माँग्या पाया,
इहलोक परलोक की आसा,
न समझ मर्म, न छूटे फाँसा
सहजे सहजे साँचा सत्य हुआ।

× × ×

सहज उपदेस करे जन हरि का,
सहज स्वभाव पाया सो नर का,
पिउ [illegible] और सहज सायर का,
सहजे सहजे साँचा सत्य हुआ।

(सबदी १)

कबीर ने भी यही कहा है कि आत्मा की शुद्धि सहज ही होती है— 'साधो, सहजे काया सोधो।' काठ में व्याप्त अग्नि की तरह साधक के भीतर भगवान की जो ज्योति प्रकाशित रहती है वही वह सहज भाव से भावना द्वारा यथासमय प्रकट हो जाती है। साँई के साक्षात्कार के उस आनंद से दिल के दरियाव में उभार आ जाता है, तब पाप-ताप छूट जाते हैं—

बहु पाया सुख ऊपना, अरु दिल दरिया पूरि।
सकल पाप सहजै गये, जब साँई मिल्या हजूरि॥

(कबीर ग्रंथावली पृ० १८)

इसी प्रकार भवा भी कहते हैं कि सहजानंद का भोगनेवाला ही साहब का सच्चा लाल होता है। वह 'अलख' लाल बनता है और तन-मन-धन को कुछ नहीं गिनता—

धन तन मन खोना सभी अलख जाहि का लाल।
सहजानंद कूँ भोगवे सो साहिब का लाल॥

(भवानी की साखी, [illegible] को अंग १)

भवा के अनुसार सहजानंद का अधिकारी तन-मन-धन को अपना नहीं मानता वह सूर्य की तरह स्वयंप्रकाश होता है, उसे किसी दूसरे प्रकाश

की अपेक्षा नहीं होती। यह इल्म की ऐसी मशाल होता है जिसे तेल और बाती की आवश्यकता नहीं। उसे प्रतिकूल पवन प्रकंपित नहीं कर सकता यह अचलप्रतिष्ठ और स्थितप्रज्ञ होता है—

ज्यूं सूरज दीप बाहाता नहिं आवे कोस्य विहाल ।
तन-मन अपना न मदे सो साहेब का लाल ॥ २ ॥

तेल न बाती पुट बिना जैसे इल्म मसाल ।
बाको न डोलावत ठाढ़ी हुँ सो साहब का लाल ॥ ५ ॥

( [illegible] की साखी, साहब को अंग साखी २, ५ )

सब संत यह कहते हैं कि इस स्थिति को प्राप्त करने के लिए न आँख मूँदने की आवश्यकता है और न कान रूँधने की, काया को कष्ट देना भी निरर्थक व्यापार है। इस स्थिति की उपलब्धि तो गृहस्थाश्रम में ही होती है। कबीर ने कहा है—

घर में जोग भोग घर ही में, घर तज बन नहिं जावे ।
घर में युक्त मुक्त घर ही में, जो गुरु अलख लखावे ॥

गोस्वामी तुलसीदास जैसे परम वीतराग संत ने भी इस मत की पुष्टि की है—

घर कीन्हे घर जात है घर छोड़े घर जाय ।
तुलसी घर बन बीच ही, राम प्रेम पुर छाय ।

इस स्थिति की उपलब्धि हो जाने पर साधक जो कहता है वह भगवान् का नाम होता है, जो सुनता है वह प्रभु का स्मरण होता है, जो करता है वही पूजा हो जाता है। उसकी प्रत्येक गतिविधि प्रभु-परिक्रमा बन जाती है और उसका प्रत्येक कार्य सेवा रूप होता है।[1] अतः कहते हैं यह स्थिति प्राप्त करनेवाला ही पंडित है वही बुद्धिमान है, वही सच्चा स्वामी ( गोस्वामी या संन्यासी ) है—

---

१ कहूँ सो नाम सुनूँ सो सुमिरन, जो कछु करूँ सो पूजा ।
गिरह उद्यान एक सम देखूँ भाव मिटाऊँ दूजा ॥
जहँ जहँ जाऊँ सोइ परिकरमा जो कछु करूँ सो सेवा ।
जब सोऊँ तब करूँ दंडवत पूजौं और न देवा ॥—कबीर

बाबा सोहि वंदित सोई दासा।
जाग्रत स्वप्न सुषुप्ति तुरीया-
जाइ एक समाना।
भावै क्रम करे, ना त्यागे,
भावै रिपती बिचारे।
मगन खेल खेले होय नीसके
कौन डूबे। कौन तारे?

बाबाजी कहते हैं कि यह सहजानंद की पूर्णतम उपलब्धि और अनुभूति की दशा है जिसमें 'हरि के हुजूर' में हाजिर होकर उनके साथ फाग खेलने का सौभाग्य प्राप्त होता है—

कोई देखा खेलन लागो आप आभास सुरंग।
पाईन सखि सागर की लहरी नव नव तान तरंग॥

साहब मध्ये ही मनोहर खेलत हरि फाग।
हो हो होरि कहो निरखवि, सहज सबद पराग॥

(गुआसा-राग काफी)

बाबा और बैठकर यह कहते हैं कि हरि यह फाग संसार के मध्य में ही खेलते हैं और वह संतों में इस महनीय सहजानंद की स्थिति तक ले जाने वाले मार्ग को 'मध्यम मार्ग' या मध्यम भाव कहा भी है। वे इस साधना-मार्ग के स्वरूप का उद्घाटन करते हुए कहते हैं—

ना हम छाडैं ना गहैं ऐसा ज्ञान विचार।
मधि भाव सेवैं सदा दादू मुक्ति दुवार॥

मध्यम मार्ग वस्तुतः मन की साधना है। शरीर संसार में जब तक रहता है रहे, संत को उसकी चिंता नहीं। चिंता उसे केवल मन की है जिसे अविराम राम के ही पास रहना चाहिए। दादू 'मधि भाव' के मर्म को स्पष्ट करते हुए यही बात इस तरह कहते हैं—

देह रहै संसार में, जीव राम के पास।
दादू कछु व्यापै नहीं काल झाल दुख त्रास॥

अपेक्षा गीता के अधिक निकट थे। भगवान् कृष्ण ने गीता में स्पष्ट कहा है कि अतिमात्रा या अतिचार को त्याग कर ही ब्राह्मी स्थिति प्राप्त की जा सकती है जिसको पा लेने के बाद फिर विमोह नहीं होता। उसी प्रकार सब संतों की वाणी का भी एक ही सार प्रतीत होता है कि मध्य मार्ग ही वह साधन है जिसके द्वारा सहजावस्था के साध्य तक पहुँचा जा सकता है। अखा की दृष्टि में मध्य मार्ग प्रीतम से 'सहज संयोग' कराता रहता है, पर वह रास्ता 'सहल' नहीं है। 'सहल' तो धरती और स्वर्ग के विविध भोग हैं जिनके पीछे लोग (सखियाँ) पागल हैं। दुनिया के लोग 'सहल' की इच्छा करते हैं 'सहज' की नहीं। 'सहज' और 'सहल' का अंतर अखा ने इस साखी में बड़ी सूक्ष्मता से स्पष्ट किया है—

सखियाँ चलियाँ सेहेल कुं स्वर्ग मोंयन का भोग।
प्रीतम मुज छाड़ता नहीं राखत सेहेज्य संयोग ॥

(साखी, कृपा १५)

अखाजी का निर्देश है कि 'सहल' की इच्छा से भोग करते हैं जो देहदर्शी होते हैं इसके फलस्वरूप वे जीवन भर सुख-दुख, पाप-पुण्य और राग-द्वेष के पचड़े में पड़े रहते हैं। 'सहज' की साधना आत्मदर्शी करते हैं क्योंकि उनका एक ही लक्ष्य होता है आत्म-दर्शन—

से कोई जानत है अखा में सब मेरी आप।
पाप-ताप-संताप सब देहदरसी कू व्याप ॥ १ ॥

देहदरसी राखत अखा वर्णाश्रम का भार।
धाया देह अभिमान का आतम नहीं विचार ॥ २ ॥

देहदरसी भावे अखा कहीं चेहेर कहीं महेर।
आत्मदर्शी आत्मा सदा रेहे आठों पेहेर ॥ १८ ॥

देहदरसी भावे स्थूल कर्म लौकिक।
आत्मदर्शी आत्मा मौन रहा अलौकिक ॥ १९ ॥

देहदरसी करे कर्म के दुख-सुख फेरा-फार।
आत्मदर्शी देह में रहे वातन मान ॥ २० ॥

(देहदर्शी को अंग)

सब संतों ने इस बात पर बल दिया है कि देह-दर्शन के अंतस और आत्मदर्शन के सत्य का त्याग और ग्रहण उपयुक्त परीक्षा के बाद ही होना चाहिए। परीक्षित सत्य को ही वे संत ग्राह्य मानते हैं। अपरीक्षित सत्य को अदेय मान लेना इनकी दृष्टि में श्रेयस्कर है। ऐसा सत्य संत का सत्य नहीं हो सकता। सांसारिक लोग समयाभाव, जड़ता, आलस्य, प्रमाद, एवं अंध श्रद्धा के कारण परीक्षा करना नहीं चाहते। आँख मूँद कर किसी बात को सत्य स्वीकार कर लेना संतों की दृष्टि में निंद्य है, उसकी परीक्षा बुद्धि और अनुभव द्वारा होनी ही चाहिए। संतों की वाणी में पारिख नाम का एक अंग ही मिलता है जिसमें सत्य की परीक्षा का महत्व बताया गया है। दादू कहते हैं—

दादू साचा लीजिये झूठा दीजे डारि।
साचा सनमुख राखिये झूठा नेह निवारि॥
साचे कूं साचा कहै झूठे कूं झूठा।
दादू दुविधा को नहीं ज्यों था त्यों दीठा॥

दादू ने कहा है कि 'ज्यों था त्यों' (पूर्ण निरुपाधि सत्य) देखने और पाने के लिए ऊपर की परीक्षा काम नहीं देती है इसके लिए तो अंतर के सत्य की परीक्षा अपेक्षित है। बहिर्मुखी लोकदृष्टि वह परीक्षा करने में असमर्थ रहती है क्योंकि वह सत् को असत् और असत् को सत् मानती है—

जे नाहीं सो सब कहै है सो कहै न कोइ।
खोटा खरा परखिये तब ज्यों था त्यों ही होइ॥
वह पारिख है ऊपली भीतर की वह नाहिं।
अंतर की जानै नहीं तातैं खोटा खाहिं॥
दादू ऊपर देखि करि सब को राखे नाँव।
अंतरगति की जे लखैं तिनकी मैं बलि जाँव॥

संत भी इस परीक्षा को अनिवार्य मानते हैं। उनका विश्वास है कि योगवृत्ति और अंतर्वृत्ति के बिना अंतर के सत्य की पहचान असंभव है। घट घट ही अनमोल रामरत्न की खान है, पर उसकी परख वही कर सकता है जिसकी बुद्धि अलोल हो या स्थितप्रज्ञ हो। वस्तुतः जो गुणातीत है, वही इस परीक्षा का अधिकारी है—

जाम्य कुपी है घट में मीठकमल राम अमुल्य।
परखनघाला कोई बखना उधा की गुण अमोल्य ॥ १ ॥

राम रतन का पारखू करता साध ताक।
गुणातीत थीस से बखना हाथ न आवे खाक ॥ ४ ॥

(साखी-राम परीक्षा अंग)

दादू कहते हैं कि जब यह 'पारखे' करता जा जाता है तो सब जगह एक ही आत्मा के दर्शन होते हैं, एक ब्रह्म ही ध्यान और चिंतन का विषय बन जाता है। भावदृष्टि के कारण जो अनेकता या द्वैत दिखाई पड़ता है, उस भ्रम का भी तिरोभाव हो जाता है—

पूरन ब्रह्म विचारिये सकल आत्मा एक।
काया के गुण देखिये नाना वरण अनेक॥

यही बात बखना भी कहते हैं, राम-रत्न का पारखी द्वैत का वाणिज्य नहीं करता वह केवल उस छोड़ई अथवा अद्वैततत्व का सौदा करता है जो वाणी का विषय नहीं है। वह पारखी तो भाई को छोड़ कर स्वयं राम ही बन जाता है—

राम रतन का पारखू अगम्यीय बीनमत माह।
बखना सौदा सो ही करे जे नावत बानी माह ॥ ६ ॥

राम रतन की पारखी राम ही राम हो जाय।
बखना ही मारम राम है बोहोर ना पीछम आम ॥ १६ ॥

(साखी-राम परीक्षा अंग)

इस संक्षिप्त विवेचन से यह स्पष्ट हो जाता है कि बखना उन संतों की परंपरा में आते हैं जिन्हें हिन्दी साहित्य के इतिहास में निर्गुण संप्रदाय में परिगणित किया गया है, और जो निर्गुण भक्तिधारा की ज्ञानाश्रयी शाखा के प्रवर्तक और उन्नायक माने जाते हैं। बखना इस परंपरा के एक महान प्रकाश-स्तंभ हैं उनका स्थान सभी दृष्टियों से निर्गुण शाखा के बड़े से बड़े संत के समकक्ष है।

खंडनात्मक प्रवृत्ति को सिद्धों और नाथों के ही साथ जोड़ कर संतोष कर लेना उचित नहीं प्रतीत होता । हो सकता है कुछ ऐसे निर्गुणिया संतों का जो नितांत अपढ़ और अशिक्षित हों, यह प्रवृत्ति सिद्धों और नाथों से ही रिक्थ के रूप में मिली हो । पर अनेक ऐसे संत भी थे जो यदि बहुत शिक्षित नहीं कहे जा सकते, तो बहुश्रुत और बहुज्ञ तो माने ही जा सकते हैं । सत्संग द्वारा उन्होंने उपनिषदों का ज्ञान भी अवश्य प्राप्त किया होगा । अधिक संभावना तो यही है कि निःसार कर्मकाण्ड के खंडन की प्रेरणा उन्हें उपनिषदों से ही मिली हो । अतएव, यदि संतों द्वारा कर्मकाण्ड आदि का खंडन करना, जैसा कि कुछ विद्वान् समझते हैं, बहुत बड़ी प्रगतिशीलता है, तो उसका सब श्रेय सिद्धों और नाथों की परंपरा या वैष्णवी मत को ही नहीं है । उसका अत्यंत प्राचीन और स्वस्थ रूप उपनिषदों में पहले से ही विद्यमान है । मेरा अनुमान है, संत उससे अच्छी तरह परिचित थे ।

## ( ४ )

डा॰ पीताम्बरदत्त बड़थ्वाल ने निर्गुण संप्रदाय के संतों के दार्शनिक सिद्धान्तों का विवेचन करते हुए लिखा है " कि उनमें कम से कम तीन प्रकार की दार्शनिक विचार–धाराओं के स्पष्ट दर्शन होते हैं । वेदान्त के पुराने पन्थों के नाम से यदि उनका निर्देश करें तो उन्हें अद्वैत, भेदाभेद और विशिष्टाद्वैत कह सकते हैं । पहली विचारधारा को मानने वालों में कबीर प्रधान हैं । दादू, सुंदरदास जगजीवनदास, भीखा और मलूक उनका अनुगमन करते हैं । नानक और उनके अनुयायी भेदाभेदी हैं और शिवदयालजी तथा उनके अनुयायी विशिष्टाद्वैती । प्राणनाथ, दरियाद्वय दीन दरवेश बुल्लेशाह इत्यादि शिवदयाल की ही श्रेणी में रखे जा सकते हैं । [1] सामान्यतः अखा को कबीर दादू, सुंदरदास आदि की श्रेणी में रखा जा सकता है, किंतु उनमें कुछ ऐसा वैशिष्ट्य भी है जो उन्हें इस श्रेणी के संतों से पृथक् कर देता है । इस प्रसंग में सब से अधिक ध्यान देने योग्य बात यह है कि अखाजी ने अपनी रचनाओं—गुजराती अखेगीता, अनुभव बिंदु, पंचीकरण, गुरुशिष्य संवाद चित्तविचार संवाद तथा हिंदी ब्रह्मलीला—में अपने दार्शनिक सिद्धान्तों का प्रतिपादन किया है, और इन ग्रंथों की दार्शनिक भूमिका जैसी स्पष्ट है

---

१ हिंदी काव्य में निर्गुण संप्रदाय, पृ० ११५ ।

वैसी स्पष्टता सुंदरदास और निश्चलदास जैसे दो-एक संतों की 'बानियों' को छोड़कर अन्यत्र नहीं पायी जाती। गुजराती के पंडितों ने अखा की दार्शनिक विचारधारा को केवलाद्वैत या अजातवाद कहा है। गुजराती के प्रख्यात विद्वान् और ज्ञानी कवि श्री. उमाशंकर जोशी ने लिखा है कि 'अखा ने आत्मानुभव का जो आलेखन किया है उससे यह बात स्पष्ट हो जाती है कि वे निर्गुणोपासक हैं और उनका विचारपक्ष शांकरमत से ठेठ है। शंकराचार्य का अद्वैत सिद्धांत अखा की वाणी में रसमय रीति से निरूपित हुआ क्योंकि अखा ने तार्किक पंडित की रीति से नहीं ब्रह्मभाव का अनुभव करने वाले' अथवा रस के आस्वादक की रीति से इस सिद्धान्त की अभिव्यक्ति की है। शांकर मत इतनी रसिक और हृदयंगम रीति से शायद ही किसी दूसरी भाषा में प्रकटित हुआ हो।'[1] गुजराती संत-साहित्य के दूसरे साधनापरायण विद्वान् डॉ० योगीन्द्र जगन्नाथ त्रिपाठी ने अखा को केवलाद्वैती मानते हुए भी अजातवादी ठहराया है। अजातवाद और केवलाद्वैत का अंतर बड़ा सूक्ष्म है वस्तुतः अजातवाद केवलाद्वैत की वह पूर्ववर्ती अवस्था है जिसका प्रवर्तन श्रीवल्लभाचार्य ने किया था। डॉ० त्रिपाठी ने लिखा है 'गुजराती काव्य साहित्य में अजातवाद का निरूपण करनेवालों में सर्वप्रथम और सर्वप्रमुख तो श्री अखाजी ही हैं। श्री अखाजी की कृतियों का सूक्ष्म अभ्यासी स्पष्ट देख सकता है कि अखाजी के समग्र तत्त्वज्ञान की रचना अजातवाद के मुख्य सिद्धान्त की पीठिका पर हुई है। अखाजी के अजातवाद में एक अद्वैत परब्रह्म का अस्तित्व स्वीकार किया गया है ब्रह्म के अतिरिक्त और कुछ है ही नहीं।'[2]

अखा की वाणी के दार्शनिक आधार को समझने के लिए अजातवाद के स्वरूप का संक्षिप्त निरूपण आवश्यक है। अजातवाद अद्वैतदर्शन का ही एक विशिष्ट रूप है। अद्वैतवाद का ऐतिहासिक अनुशीलन करने से प्रतीत होता है कि उसके विकास की दो अवस्थाएँ अवश्य रही हैं। पूर्ववर्ती अवस्था वह है जब अद्वैतदर्शन उत्तर मीमांसा के प्रारंभ में पोषण प्राप्त करता हुआ

---

१ अखाना छप्पा-प्रवेशक, पृ १७।

२ जर्नल ऑफ दी ओरिएंटल इन्स्टीट्यूट अजातवाद एन्ड गुजराती पोएट्री पृ २०१ भा ४ अं २-३ दिसंबर १९५४ मार्च १९५५।

अन्य समसामयिक विचारधाराओं का विरोधी, आलोचक और निंदावादी नहीं बना था। विद्वानों का अनुमान है यह अवस्था 'योगवाशिष्ठ' के रचनाकाल तक बनी रही[1]। इस अवस्था में अन्य दर्शनों के प्रति उसमें एक बड़ा उदार, सहिष्णुतापूर्ण और उन्नत दृष्टिकोण मिलता है जिसमें सब विरोधों का समन्वय संभव हो जाता है। गौडपादाचार्य ने माण्डूक्योपनिषद् पर जो कारिकायें लिखी उनसे अद्वैतवादी विचारधारा में एक नया मोड़ आता है। गौडपादाचार्य ही केवलाद्वैती वेदान्त के प्रथम व्यवस्थित व्याख्याता माने जाते हैं। वे शंकराचार्य के गुरु गोविन्द के गुरु तथा उपनिषदों के परवर्ती काल के प्रथम महान् दार्शनिक माने जाते हैं। माण्डूक्य उपनिषद् पर लिखी हुई उनकी दो सौ पन्द्रह कारिकाओं में उपनिषद् के तत्वज्ञान का दर्शन के रूप में समन्वय किया गया है। उनकी ये कारिकाएं वेदान्त दर्शन का नवनीत कही जाती हैं, और इनके प्रतिपादित तत्वज्ञान को अजातवाद के नाम से अभिहित किया जाता है।

गौडपाद की माण्डूक्य कारिका चार अध्यायों में विभाजित है, जिनके नाम हैं आगम, वैतथ्य, अद्वैत और अलातशान्ति। 'आगम' शीर्षक अध्याय में गौडपाद ने यह दिखाने का प्रयत्न किया है कि परम सत्ता संबंधी उनके विचार श्रुतिसंमत और तर्कसिद्ध हैं। दूसरे 'वैतथ्य' नामक अध्याय में उन्होंने द्वैतदृष्टिविशिष्ट जगत के व्यावहारिक रूप की व्याख्या की है। तीसरे अध्याय में उन्होंने अद्वैत सिद्धान्त का प्रतिपादन किया है और चौथे अध्याय में उन्होंने आत्मा के परम सत् और सामान्य अनुभव के सापेक्ष स्वरूप को लेकर अपनी अद्वैत दृष्टि की अधिक विस्तृत विवेचना की है। उन्होंने बताया है कि यदि एक सिरे पर जलती हुई यष्टि को लेकर घुमाया जाय, तो उससे तत्काल अलातचक्र का भ्रम उत्पन्न हो जाता है। जगत् का नानात्व दिखाता बहुरूपत्व भी ऐसा ही भ्रम है। माण्डूक्योपनिषद् में चेतना के जिन सोपानों या भेदों का निर्देश किया गया है गौडपाद उन्हीं के आधार पर आत्मा के तीन अवस्थाएं मानते हैं—विश्व या वैश्वानर आत्मा, तैजस आत्मा और प्राज्ञ। जो इन तीनों के परे और तीनों का साक्षी है उसे उन्होंने अदृष्ट, अव्यवहार्य, अग्राह्य, अलक्षण, एकात्म

1 डॉ बी एल आत्रेय, दी फिलासफी आफ दी योगवाशिष्ठ' पृ १८ व १९।

प्रमयवाद और सर्वभावसमरण माना है। उनका कहना है कि यही एक मात्र सत् है और इस अद्वैत के अतिरिक्त जो भी कुछ है सब असत् और स्वप्नवत् है। प्रपञ्च स्वप्न है इसका अर्थ उन्होंने यह बताया है कि पारमार्थिक व्यावहारिक अथवा प्रातिभासिक किसी भी अवस्था में ब्रह्म से भिन्न विश्व का कोई अस्तित्व ही नहीं है। आप्त सृष्टि भी स्वप्नसृष्टि जैसी ही नश्वर और असत् है। स्वप्न में अथवा इन्द्रजाल में हम जिस प्रकार लोगों को जन्म लेते और मरते देखते हैं वैसी ही अवस्था इस दृश्य अथवा प्रतीयमान प्रपञ्च की है। जिसकी केवल कल्पित उत्पत्ति होती है उसकी पारमार्थिक सत्ता नहीं होती। दृश्य है नहीं है, है भी और नहीं भी है स्थावर है या जंगम अथवा दोनों हो नहीं है न सब ऐसे विचार हैं जो मूर्खों को ही भ्रान्त कर सकते हैं, यह सब कुछ केवल मन की कल्पना है। सब का जनक केवल मन है यह जब तक कार्य-कारण के संस्कारों से युक्त है तभी तक संसार की सत्ता है। संसार का जन्म ही नहीं होता इसलिए उसके उच्छेद का प्रश्न ही नहीं उठता।

एक अखंड चिद्घन ब्रह्म को छोड़ कर अन्य किसी की सत्ता ही नहीं है। यह ब्रह्म न जन्म लेता है और न मरता है न यह सृष्टि की इच्छा करता है और न कभी बद्ध या मुक्त होता है। आत्मा अप्रमेय है उसमें सुख-दुःख की भावना अवेमत है। वह आकाश की तरह असंग है, उसकी उत्पत्ति या ज्ञप्ति नहीं होती। इसी मान्यता के कारण गौडपाद का अद्वैत सिद्धान्त अजातवाद या अजातारम्भ कहलाता है। इस सिद्धान्त के अनुसार यह जगत् केवल मन का व्यापार है मन का निरोध होने ही उसका अभाव हो जाता है। प्रपंच की उत्पत्ति तथा प्रतीति-अप्रतीति विषयक सब प्रकार की धारणाएँ भ्रान्तिजनित हैं। मन का अमनीभाव होते ही प्रपंच का विलय हो जाता है।

शंकर का अद्वैतमत इससे थोड़ा भिन्न है यह विवर्तवाद कहलाता है। इस मत के अनुसार ब्रह्म ही इस जगत का अधिष्ठान है। यह दृश्य जगत् माया का परिणाम है, किंतु ब्रह्म का केवल विवर्त है। ब्रह्म वस्तुतः जगत् में परिणमित या परिवर्तित नहीं होता, केवल परिणमित या परिवर्तित हुआ सा प्रतीत होता है। शंकर ने वेदांत सूत्र पर अपने भाष्य में[1] जगत्

१ ब्रह्मसूत्र भाष्य २ १, ११।

स्वप्न है इस मत का खंडन किया है। वे जगत् की सत्ता स्वीकार करते हैं पर इस सत्ता को वे केवल व्यावहारिक मानते हैं। शंकर के अनुसार सत् वही है जो त्रिकालाबाधित है जो अल्पस्थायी है वह असत् है और इसकी सत्ता केवल व्यावहारिक मानी जा सकती है। वस्तुतः शंकर के मत में असत् का अनुवाद 'अवास्तविक' नहीं है उसका असली अर्थ है अस्थायी परिवर्तनशील और व्यावहारिक सत्ता। इस विवरण से यह स्पष्ट है कि जहाँ शंकर जगत् की व्यावहारिक सत्ता स्वीकार करते हैं वहाँ गौडपाद उसे भी नितांत अस्वीकार करते हैं। दोनों आचार्यों के दृष्टिकोण में यह अंतर अत्यंत सूक्ष्म होते हुए भी बड़ा महत्त्वपूर्ण है।

अखा की गुजराती और हिंदी वाणी में गौडपाद के अजातवाद की अनेक स्थानों पर अनेक रूपों में अभिव्यक्ति हुई है। गुजराती काव्य में अनेक संत कवियों ने गौडपाद के अजातवाद की बड़ी रसमय अवतारणा की है वे सब संत प्रत्यक्ष अथवा अप्रत्यक्ष रीति से अखा से संबद्ध माने जाते हैं। गौडपाद के अजातवाद में दो बातों पर विशेष बल दिया गया है एक तो वे जगत् और जीव का उद्भव ही नहीं मानते दूसरे वे सृष्टि को मन की बहिर्मुखता का एक कल्पित परिणाम मानते हैं जो मन के अमनीभूत होते ही लय को प्राप्त हो जाता है[1]। अखा ने भी इन्हीं तत्वों का अनुमोदन किया है। 'ब्रह्मलीला' और 'एकलक्ष रमणी' आदि अपनी हिंदी रचनाओं में अजात के इस सिद्धान्त का विशद प्रतिपादन किया है। उन्होंने एक अद्वैत परब्रह्म का ही अस्तित्व माना है ब्रह्म के अतिरिक्त और दूसरा तत्व नहीं है। विश्व के नामरूपादि की प्रतीति मन की सृष्टि है केवल दृष्टि का भेद है। अध्यास वृत्ति, अवच्छेद अथवा प्रतिबिंब के किसी भी रूप में ब्रह्म से भिन्न कोई दूसरी सत्ता नहीं है। कारण और कार्य का भेद भी भ्रम ही है। जिस बीज में अंकुर ही न निकला हो उसके पत्र, पेड़

---

1 आत्मसत्यानुबोधेन न संकल्पयते यदा।
अमनस्तां तदा याति ग्राह्याभावे तदग्रहम्॥

गौ० का० ३-३२

न कश्चिज्जायते जीवः संभवोऽस्य न विद्यते।
एतत्तदुत्तमं सत्यं यत्र किंचिन्न जायते॥

गौ० का० ३-४८

और छल की चर्चा करना अज्ञान ही तो है। ऐसा ही है वह ब्रह्म जिसके विषय में दृश्य द्रष्टा और दर्शन की बात ही व्यर्थ है—

ज्यों ही अंकुर जम्या नहीं, तो कस भेद कहाँ डाल।
सत मतामत बाहरा, ताके सब गुरु बाल।
पूरन ब्रह्म साइये हो।

मूल नहीं, ममता नहीं, तो कहां डैबरी फल।
तहां कौन कहै कौन को, ऐसा ता एक हाल।
पूरन ब्रह्म साइये हो।

दृश्य, द्रष्टा दर्शन नहीं, ज्यों ही चक चाल
स्वसंवेद भी कहनेको ऐसाता एक साम।
पूरन ब्रह्म साइये हो।
(एक ब्रह्म रमणी)

चाहे उस परब्रह्म को जगत् कहो, चाहे जगदीश कहो चाहे माया कहो और चाहे काल कहो उसमें किसी काल में द्वैत का स्पर्श भी संभव नहीं। जितने नाम और रूपों की कल्पना मन कर सकता है, वे भी उस पूर्ण ब्रह्म के अतिरिक्त और कुछ नहीं हैं। सतयुग, त्रेता, द्वापर और कलियुग सब में एक राम ही रममाण है—

जगत कहो, जगदीश कहो, माया कहो कोई काल।
पूरन ब्रह्म साइये हो, 'द्वैत नहीं कोई काल।
सत्, त्रेता, द्वापर, कलि चाहे न्यारे चाल
कहा मते त्रिकाल के राम रमत एक साल।
पूरन ब्रह्म साइये हो।
(एक ब्रह्म रमणी)

अज्ञात अनुभव के परमानन्द से प्रफुल्लित होकर कहा करते हैं—

तूं हि तूं हि तूं हि राम। मिरे कौजे आप ही।

'अहम्' के परिपूर्ण विसर्जन से प्राप्त परम की उपलब्धि का रस उनकी वाणी में भरपूर है—

तूँ हि तूँ हि भरपूर है, मैं नाहीं नहीं नेता।
मुझ बरके पिया, तुझ है फिर मेरे देता।
तूँ हि तूँ हि भरपूर है।

ब्रह्म्' को अखा ने 'गैन और आत्मा' को 'एक' कहा है। 'गैन' के जाते 'ऐन' सूझने लगता है—

संतो! गैन गया, ऐन सूझ्या
मैं सो हूँ, नहीं दूजा।

× × ×

जात, पात, कुल, करम भिलाना,
हरि सागर में फूला।
अगली पिछली लीन भयी सब —
ज्यूँ सुपने बिन सूला।

जिसको यह 'ऐन' सूझ गया उसका त्रिगुणाभास इसी प्रकार विलीन हो जाता है, जैसे आकाश में बादल और जागे हुए जीव के सुषुप्तावस्था के स्वप्न। फिर आना-जाना कहाँ और कैसा—

ज्यूँ नेकी बादर होय अंबर में
उपजी वृत्ति बिलावै,
त्रिगुणाभास इसी विधि बूझे,
सो नर जाय न आवै।

(भजन ११)

अखा ने भी अजातवादियों द्वारा स्वीकृत माया के अजा नाम को ही 'भ्रम' ग्रहण किया है। अजातवाद के अनुसार माया अजन्मा है अर्थात् उसका जन्म ही नहीं हुआ है वह नितान्त अस्तित्वहीन पूर्ण शून्य है—

आप पणों के लों निरंजन सर्व भाव देखी अजा।
ज्यों पुरुष देह के मोह चेतन, त्यों स्वप्नोपदेश पाई रजा॥

(ब्रह्मलीला)

बन गया है तो सीधे सीधे नहीं तो दरेरा देकर। भाषा कबीर के सामने लाचार सी नजर आती है। उस में मानो ऐसी हिम्मत ही नहीं कि इस लापरवाह फक्कड़ की किसी फरमाइश को नाहीं कर सके। और अकथ कहानी को रूप देकर मनोग्राही बना देने की जैसी ताकत कबीर की भाषा में है वैसी बहुत कम लेखकों में पाई जाती है।' कबीर की भाषा के विषय में आचार्य द्विवेदीजी का यह कथन बहुत अंशों में [illegible] की भाषा पर भी घटित होता है। वस्तुतः [illegible] की भाषा कबीर की भाषा की परंपरा का ही प्रतिनिधित्व करती है। दोनों की भाषा की अंतःप्रकृति एक है और दोनों की अभिव्यक्ति भी सर्वथा स्वाभाविक और अप्रयत्नसाधित है। दोनों की वाणी में अनेक बोलियों के शब्दों का मेल है, अपढ़ अनगढ़ होते हुए भी दोनों की भाषा में असाधारण आकर्षण और प्रभाव है। दोनों ने ही शास्त्रीय भाषा का अध्ययन नहीं किया था। फिर भी उन दोनों की भाषा में वे विशेषताएँ वर्तमान हैं जिनका ऐतिहासिक महत्व है।

आचार्य रामचंद्र शुक्लने कबीर की भाषा को 'सधुक्कड़ी' कहा था। सधुक्कड़ी से उनका अभिप्राय था वह 'पंचरंगी मिली जुली भाषा' जो परंपरागत सामान्य काव्य भाषा से भिन्न है और जिसमें राजस्थानी, पंजाबी ब्रज अवधी खड़ी बोली सब का मिश्रण है। जहाँ तक इसके सामान्य काव्य भाषा से भिन्न या मिश्रित होनेकी बात है, वहाँ तक इससे किसी का कोई मतभेद नहीं हो सकता। किन्तु यदि इसका यह अर्थ समझा जाय कि यह देश के विभिन्न भागों में विचरण करने वाले साधुओं द्वारा गढ़ी हुई कोई कृत्रिम भाषा है तो इसे स्वीकार नहीं किया जा सकेगा। श्री पुरुषोत्तमलाल श्रीवास्तव ने इस भाषा के संबंध में ठीक ही लिखा है कि "न तो यह केवल साधुओं की भाषा है और न कई भाषाओं को मिला जुला कर बनाई हुई। यह भी उतनी ही प्राकृत है जितनी उस समय की अन्य देशभाषाएँ। भेद केवल यह है कि अन्य देशभाषाएँ अपने सीमित प्रदेशों की बोलियाँ थी पर कबीर की भाषा यद्यपि काव्य में प्रयुक्त 'पुरानी हिंदी' नहीं थी फिर भी उसी की भाँति गुजरात से बिहार तक और पंजाब से दक्षिण तक बोली और समझी जाती थी। पंद्रहवीं शती में यह आज कल की हिंदी खड़ी बोली का प्रतिनिधित्व कर रही थी।"[1] इसमें कोई संदेह नहीं कि इस देश में कोई न कोई ऐसी एक भाषा

[1] श्री पुरुषोत्तमलाल—'कबीर साहित्य का अध्ययन' पृ० १०४-१०५।

करती रही है जो सारे देश में समझी जाती थी और अन्तःप्रान्तीय व्यवहार का माध्यम थी। जिन तत्वों ने इस देश को एक राष्ट्र बनाये रखा है उनमें इस सार्वदेशिक भाषा का स्थान बड़ा महत्वपूर्ण रहा है। डॉ. सुनीति कुमार चटर्जी ने प्रकारान्तर से इसी तथ्य का निर्देश करते हुए लिखा है— 'हिंदी कम से कम तीन हजार वर्षों की एक धारा—एक विकास के क्रम में आ रही है हिंदी एक प्रवाह या परंपराप्राप्त वस्तु है— अचानक सामने आकर खड़ी हुई कोई नई चीज नहीं है।'[1] अभिप्राय यह कि 'हिंदी के अति प्राचीन रूप को वैदिक, प्राचीन रूप को संस्कृत, पूर्व मध्यकालीन को पालि मध्यकालीन को प्राकृत, उत्तर मध्यकालीन को अपभ्रंश एवं आधुनिक रूप को हिंदी कहते हैं। कहने का तात्पर्य यह कि जिस भाषा का साहित्यिक रूप वेद में सुरक्षित है, उसी की उत्तराधिकारिणी हिंदी है।'[2] डॉ. कैलाशचंद्र भाटिया[3] ने जिस क्रम से हिंदी को अंतःप्रादेशिकता की मर्यादा प्राप्त हुई उसे इस प्रकार दिखलाया है—

१ संस्कृत।
२ प्राचीन शौरसेनी जिसका एक साहित्यिक रूप पालि।
३ शौरसेनी प्राकृत।
४ शौरसेनी की अपभ्रंश तथा उसी का रूप भेद नागर अपभ्रंश।
५. राजस्थानी की पिंगल तथा पुरानी ब्रजभाषा।
६ मध्यकालीन ब्रजभाषा—ब्रजभाषा एवं खड़ी बोली की मिश्र शैली।
७ दक्खिनी
८ हिंदी की खड़ीबोली।
९ आधुनिक साधु हिंदी और उसका मुसलमानी रूप उर्दू।

इस क्रम में ध्यान देने की बात यह है कि जिस अवधि में मध्यकालीन ब्रजभाषा को केवल परंपरागत सामान्य काव्यभाषा होने का गौरव प्राप्त हो रहा था उन्हीं दिनों राजनीतिक और व्यापारिक कारणों से खड़ीबोली की एक ऐसी सार्वदेशिक

१ नागरी अभिनंदन ग्रंथ शौरसेनी भाषा की प्राचीन परंपरा पृ. ८५।
२ डॉ. हरदेव बाहरी—हिंदी साहित्य, प्र. खंड पृ. १११।
३ 'ब्रजभाषा और खड़ी बोली का तुलनात्मक अध्ययन' पृ. ७२।

ा का अभ्युदय हो रहा था जो आगे चलकर उत्तर भारत में खड़ी बोली, क्षिण में 'दक्खिनी' और गुजरात में 'गूजरी' कहलाई। निश्चय ही कबीर भाषा इसी सार्वदेशिक सामान्य लोकभाषा का पूर्व रूप हमारे सामने प्रस्तुत रती है। इसी को लक्ष्य कर आचार्य हजारीप्रसाद द्विवेदी जी ने लिखा है क कबीर की 'भाषा में परंपरा से चली आती हुई विशेषताएँ वर्तमान हैं।' दि दक्खिनी को खड़ी बोली का पूर्व रूप माना जाय तो कबीर की भाषा े दक्खिनी का पूर्व रूप कहा जा सकता है। कबीर की भाषा ही एक ओर 'दक्खिनी' से होती हुई आधुनिक हिंदी की ओर विकसित हुई है, तो दूसरी ओर वही 'गूजरी' से होती हुई मध्य की भाषा के रूप में दिखाई ड़ती है।

जिस प्रकार उक्त मध्यदेशी अंतःप्रादेशिक अथवा सार्वदेशिक लोकभाषा दक्षिण में 'दक्नी' या 'दक्खिनी' कहलाई, उसी प्रकार गुजरात में वह 'गूजरी' कहलाई। गुजरात में 'गूजरी' हिंदी के कवियों की एक लंबी परंपरा है जो अभी तक चलती रही है। ये कवि प्रायः मुसलमान हैं और इनकी भाषा 'दक्खिनी' के साथ बहुत साम्य रखती है। इन सब कवियों ने अपनी भाषा को 'गूजरी' ही कहा है, 'गूजरी' का प्रचुर साहित्य धीरे धीरे प्रकाश में आ रहा है। गूजरी के यथावधि उपलब्ध कवियों में सब से पुराना नाम शेख बहाउद्दीन बाजन का है जिनका काल ९१२ हिजरी अर्थात् १५०७ ई० के आसपास है। इनकी रचना का एक उदाहरण दिया जा रहा है—

मुँ बाजन बाजे रे हसरत आजे
मंडल मन में धमके, रबाब रैन में झमके
सूफी तन पर ठमके
मूँ बाजन बाजे रे हसरत आजे।

इस परंपरा के दूसरे कवि हैं काजी महमूद दरियाई जिनका समय ९५१ हिजरी अर्थात् १५४४ ई० के आसपास है। इनकी रचना का भी एक उदाहरण दिया जा रहा है—

पाँचों वक्त नमाज गुजारें दायम पढ़ें कुरान
खावो हलाल बोलो मुख साँचा राखो दुरुस्त ईमान।

इस परंपरा के सबसे महत्वपूर्ण कवि शाहअली जामधनी प्रतीत होते हैं जिनका दीवान अब भी इस प्रदेश की धर्मप्राण मुसलमान जनता में बहुत लोकप्रिय है। इनका समय ९९ हिजरी अर्थात् १५१५ ई. के आसपास है। इनकी भाषा अधिकांश खड़-गुजरी है—

कहीं मा मजनूं हो कहावे
कहीं सो लैला हो दिखावे,
कहीं सो गुजरी शाह कहावे,
कहीं सो हीरी होकर आवे।

अखाजी की या हिन्दी कृतियाँ प्रस्तुत संग्रह में संकलित हैं उनमें अखा की और 'मक्का' की भाषा का बोधा गूजरी' अर्थात् गुजराती खड़ी बोली हिंदी का है। बीच बीच में किसी किसी पद में ब्रजभाषा का मिश्रण मिल जाता है, पर भाषा की प्रकृति प्रधानतया खड़ीबोली की ही है। अखाजी के भजनों में खड़ीबोली और ब्रजभाषा दोनों ही प्रकार की रचनाएँ मिलती हैं। उनकी साखियों तथा 'संतप्रिया' ग्रन्थ की भाषा की प्रकृति प्रधानतया ब्रजभाषा की ही है, पर खड़ीबोली का रंग बीच बीच में झलक ही जाता है। इन सब रचनाओं पर गुजराती का गहरा प्रभाव भी लक्षित होता है जो अत्यंत स्वाभाविक है। जिस प्रकार कबीर की भाषा में केवल पूरब ही नहीं अनेक भाषाओं के क्रियापद कारकचिह्नादि मिलते हैं, उसी तरह अखा की भाषा में भी खड़ीबोली ब्रज, राजस्थानी गुजराती पंजाबी अरबी, फारसी आदि अनेक भाषाओं के शब्द, क्रियापद और कारक के चिह्न मिलते हैं। अखा की खड़ी बोली भाषा के अध्ययन की बड़ी महत्वपूर्ण सामग्री प्रस्तुत करती है। सं १६७० के आसपास रचित 'कुसुम शतम्' नाम की जो गद्यपद्यमय रचना मिली है उसमें प्रयुक्त खड़ी बोली के रूपों के साथ अखा की खड़ी बोली के रूपों की बहुत अधिक समानता है। 'कुसुम शतम्' के ही समान अखा की वाणी में भी प्राचीनता और अर्वाचीनता का संबंध तथा लघु के स्थान पर दीर्घ स्वर और दीर्घ के स्थान पर लघु स्वर का प्रचुर प्रयोग मिलता है। दोनों में मूलकालिक कृदंत रूपों के प्रयोग में भी बहुत समानता है। निम्नलिखित कुछ उद्धरण इन विशेषताओं को स्पष्ट करते हैं—

